अतएवप्राप्ताप्राप्तयोरपिविषयेनिवृत्तः परमसंतोषवा-
नात्मानंदपूर्णत्वादित्यर्थः ॥ ७॥ भाषाटीका.-आ
ब्रह्मस्तंबपर्यंत अहं एव. भाई जोकदाचित देहादिक.
ऊ देषीयेतोऊ ब्रह्मादिदेकरि स्थावर जंगम पर्यंत जोक-
छूविस्तार सो पंचभूत. पृथ्वी १ आप २ तेज ३ वायु ४
आकाश ५ इनहींकोविस्तार औरनाहीं. तातें देह एक
ई. अरु आत्मा अद्वैत अखंडित एक तातें मैंहीहों. दू.
जोनाहीं. इतिनिश्चयी यहसत्यज्ञानजाकेस्थिरभयो.
सोनिर्विकल्प. भेदाभेदकरिरहितभयो.कि भाईऊंचो
नीचो कोनकहिये. यह देहमें अनेक अंग तिनमें भेद-
कैसो. एकआपही तातें शुचि. राग द्वेषादिकनितें निवृ
त्तभये. भेदछोडि परम निवृत्तजहां हुतो त्योंही भयो ता
तें शांतः. तबहीदेह संयोगके जेअपार संताप हे तिनितें
रहित व्हैकरि परमशीतल विश्राम विषे प्राप्त भयो. तातें
प्राप्ताप्राप्तविनिर्वृत्तः भाई यह वस्तुमें पाइ. यहवस्तु.
नपाई. यहवस्तु मैंने होइतो भली. यहनहोइतो भली
इनिसबनितें छूटिकरि परमानंदसत्यस्वरूप विषे प्रा.
प्तभयो. तातें तू एक आत्माविचारसंते भेदाभेद छोडि
करि सत्यानंद आत्मस्वरूपविषे प्राप्तहो कि मन्यत् ॥ ७
॥ दोहा. ब्रह्माकीटपतंगलों मेंहूनिश्चयजान ॥
निर्विकल्पशुचिशांतव्है हानिलाभमतिमान ॥ ७॥ ॥
संस्कृत. नन्वात्मज्ञानीकथंनिर्विकल्पादिरूपइत्या
शंक्याह ॥ ८॥ श्लोक. नानाश्चर्यमिदंविश्वं
नकिंचिदितिनिश्चयी ॥ निर्वासनःस्फूर्तिमात्रो-
नकिंचिदिवशाम्यति ॥ ८॥ इतिज्ञानाष्टकंस

माप्तम् ॥ ८ ॥ टीका - नानेति अधिष्ठानतत्वसाक्षात्कारेण ध्यस्त बाधे सति नानाश्चर्यमयं विश्वं न किंचित् पृथक् सत्ताशून्यमिति निश्चयी पुरुषः निवृत्तवासनः केवलं चिद्रूपः सन् नकिंचिदिव विशेष व्यवहारागोचरएवशाम्यति निवृत्त कार्य कारणोपाधिर्भवति तत्वज्ञानेन सर्वस्यापि स्वभवन्निवृत्तेरित्यर्थः ॥ ८ ॥ इतिश्रीमहेश्वरविरचितायां अष्टावक्रटीकायां ज्ञानाष्टकं समाप्तम् ॥ ११ ॥ भाषाटीका नानाश्चर्यमिदं विश्वं न किंचित् एक अद्वैत आत्मा अखंडित अजन्मा अविनाशी एकरस ताविषै जो कछू यह परम आश्चर्यरूप अनेक भांति कौ दूजो सो जानियतु है सो कछु है नाहीं स्वप्नसमान है भ्रम निंद्राविषें साच सो जानियतु है इतिनिश्चयी यह जाके निश्चय आयो है सो निर्वासना वांछा अवांछा करै कौन वस्तुको निश्चल भयो तातें स्फूर्तिमानि परम प्रकाशज्ञान स्वरूपभयो अज्ञान अंधकार जडता निवर्त भई शश्वद्देव ताही क्षण निरंतर अवशाम्यति ब्रह्मस्वरूपविषें प्राप्त होइ तातें समस्त इंद्रिय मनोगोचर विस्तार कौं मिथ्याजानि मन षेंचि करि सत्यस्वरूपविषें प्राप्त ह्वो इत्यर्थः ॥ ८ ॥ दोहा नानाइचरजमयजगत तूं जिन दूजी जान ॥ तूं प्रकास निर्वासना ह्वै निज ब्रह्म समान ॥ ८ ॥ ॥ श्रीधरज्ञानविचारतें सब अज्ञानन साहि ॥ ज्यौं हि सावकी कंकरी घसत घसत घासि जाहि ॥ १ ॥ ॥ इतिश्री अष्टावक्र भाषाटीका ज्ञानाष्टकनाम एकादशउपदेश संपूर्ण भयो ॥ ११ ॥ श्रीरस्तु ॥ ॥ ॥

अथद्वादशोपदेशप्रारंभः

श्लोक·–गुरुणोदीरितज्ञानंनकिंचिद्विशाम्यति॥त त्स्वस्मिन्नप्यभिज्ञातुंशिष्योवदतिसांप्रतम्॥१॥ ॥ उक्तंज्ञानाष्टकेन नकिंचिद्विशाम्यतीतितदेवशिष्यः स्वस्मि न्विशदयितुमेवाष्टकमाह॥१॥ श्लोक कायकृत्या सहःपूर्वंततोवाग्विस्तरासहः॥ अथचिंतासहस्त स्मादेवमेवाहमास्थितः॥१॥ टीका·– कायेति तत्र प्रथमंकायवाङ्मनसांव्यापारोपरममाह अहंपूर्वमपिका यिकरूपकर्मासहस्ततोहेतोर्वाग्विस्तारासहः जपकर्मास हः अथअतोमनोव्यापारचिंतातत्रासहः तस्माद्धेतोःए वमेवनिर्व्यापारएवाहमास्थितइत्यर्थः॥१॥ भाषाटी का·–हेगुरुः पूर्वकायकृत्यासहः प्रथमहीतो देहकृत जेस्थूलकर्म तिनिकों बंधनजानिछोडो· ततोवाग्विस्ता रासहः ताके अनंतर· यहसकलजोहै सोवचनहीकोवि स्तारहै· दृढबंधन शब्दहैतो वचनकृत कर्माननें रहितभ यो· मौनग्रह्यो एक ईश्वर विनुजोबोलिये सोबोरु· अथचि तासहः याके अनंतर चित्तकृतजे कर्म· तेही बाहीर आनि स्थूलरूपव्है प्रगट होतहै· तातें मूलदृढबधनहै· वे चित्त कीवासनाहै· तातें सकल त्यागी·तस्मात् औरजलकछू नकर्यो केवल एतनेहीतें एवमेवाहमास्थितः मैंजो होंसु नानात्वतें छूटिकरि एकआत्मस्वरूपविषें·प्राप्त भयो·अ बजहां देषो तहां एकअजन्मा अविनाशी परमानदस्व रूप आपहीको देषतुहों·निर्भयभयो देहहीमें·तातें मै समस्त मनोवचन देहादिकनिकरि यहहैंजे कर्म तेकेवल बंधनजानि छोडो· एक आत्माके चिंतवनविषें तत्पर होय·

तो सुखनिधानविषे वेगेही प्राप्त होहि इत्यर्थः॥ १॥ ॥
दोहा पहिलीकायककर्मसहित फिरवाएीविस्तार ॥ चितनै निर्व्यापारव्है मैहूस्थितसुखसार॥ २॥ संस्कृत उक्तव्यापारो परमैहेतुं वदन्नेवोक्तमनुवदति॥ २॥ श्लोक· प्रीत्यभावेनशब्दादेरदृश्यत्वेन· चात्मनः॥ विक्षेपैकाग्रहृदय एवमेवाहमास्थितः ॥ २॥ टीका - क्षयिष्णु फलजनकस्य शब्दादेः शब्दकार्यकर्मद्वयस्य प्रीत्यभावेन प्रीत्यविषयत्वेनआत्मनश्चादृश्यत्वेनत्रिविधविक्षेपेभ्योव्यावृत्तं एकाग्रंहृदयंयस्य सविक्षेपैकाग्रहृदयइति मध्यमपदलोपीसमासः क्षयिष्णुफलजनकस्य कर्मजपादेः प्रीत्यविषयत्वात्॥ जपादिरूपोविक्षेपो ममनास्तिआत्मनश्चादृश्यत्वाद्ध्यानाद्यविषयत्वात् चिंतारूपोपि विक्षेपो ममनास्तीत्यर्थः अतएवमेवस्वरूपेणैवअहमास्थितः॥ २॥ भाषाटीका·· आत्मनः शब्दादेः प्रीत्यभावेनमनकी अरु शब्द स्पर्श रूप· रस· गंध इनइंद्रियार्थनकी तो परस्पर प्रीति नाहीं काहेतें अदृश्यत्वेन मानुंदिनदिन प्रीति वधावत्तु जातुहै इन कोएकफल ऊनाहीं छोडत्तु· एसकल परमनिरादर करि छोडिजातेहैं· तातेंतिनिसों कौनपुरुष प्रीतिकरे· दूजो अर्थ अदृश्यत्वेनचात्मनः प्रीतिभावेनवा· अरुया देहसहित जबतें संसारविषे आइये तबतो आठऊपहर परम प्रीति करि· याकी सेवाहीविषे रहिये· जो कछुकरिये सो समस्त· यादेहके निमित्त करिये· अपनो अर्थ विस्तार ही डारयो·याके दुःख दुःखी· याके सुख सुखी· मेपरमप्रीति दिनदिन· वधावत्ते जाऊ यह परम निरादरकरि मोहि छोडजाई ता

तें ऐसो कौनहै जो आपनो कृतज्ञान अरु देहको कृतज्ञा
निकरि देहनाम महाशत्रुसो संगकरें· तीजोअर्थ आत्म
नःप्रतिभावेन वासदेव यामनहीकी आज्ञामें चलते रहेज्यों
ज्यों मननचावतेरह्यो त्योंहीत्यों नाचतेरहे· सदामनही
कों रिझावते रहे· मनकेदुःखदुःखी· मनके सुख सुखी
परियहमन त्यौंत्यों अधिक संसार समुद्रमें लेबोरे· याके·
संगतें मोकों परमदुःख नाहीं·तोमेरो परम सुखमय·ताकों
दुःखदाताकोन· एक मनही दुःख दायक· तातें अपनो कृ
तद्वेषि अरु मनको कृतद्वेषि करि ऐसो कोनु अज्ञानहै जो
ऐसे परमशत्रुसों प्रीतिकरे· चोथोअर्थ· आत्मनः शब्दा·
देः प्रीति भावेन· आत्माती एकअद्वैत अजन्मा अविना
शी सदाशांत निस्पृह परमानंदस्वरूप एजेकछु देह इं
द्रिय मन बुद्धि चित्त अहंकार विषय· शब्दादिक समस्त·
तिनि सबनितें मैं आत्मा अगोचर हौं· मोहिजानिवेकों इ
नके काहेकी शक्ति·एतोसकलजडहै· मेरीशक्तितें चेतन·
ह्वैकरि आपने अर्थनि बिषें वर्त्ततेहैं· तातें इनसों मोसों
कैसो संग· कोनअर्थनिमित्त·तातें विक्षिप्य· मेरेवर तायें
एसकलअर्थतहै· इनिविषेंतो वहीवंध्यो हौं इनकी शक्ति
कछूनाहीं· मैंबंधि बंधि दुःख सह्यो इनको कोन अपरा·
ध तातें जाको आपतें अंगिकार करयो ताकों दुःखमें र
हनदीजे· आपसुखमेजाइ एतो युक्त नाहीं· यौंजानि क
रि इनकों सबनिकौं प्रेरिकरि आपने संगलेकरि एका·
ग्रहृदयः एकअद्वैत अविनाशी ईश्वर विषें सन्मुखभयो
जो सदाको साचो मीतमहै जासों हम सदातो रहीरहै·
सो प्रभुसदानिरंतर प्रीति करेही रह्यो· हम कदाचित कु

तउनमान्यो सोप्रभुसदा एकरसरह्यो तासों मनुख भयो तातें एवमेवाहमास्थितः कछुउद्यम नकरयो याहीतें सन्मुख होतसंते ताहीप्रभुविषें प्राप्तभए दूजो देखियत नाहीं ताविषें स्थिरहै तातें इनकों संसारतें छोडाइ करि आपने संगलेकरि सदाको प्रीतम परम प्रभु परमानंदमय विषें प्राप्तहों ॥ २॥ दोहा· शब्दादिकविषयानकी प्रीतीमनतें नाहिं॥ तातें मैं एकाग्रचित्तस्थित परमानंदमांहिं॥२॥ संस्कृत· ननुतथापि समाध्यर्थ्यैव्यवहारः कर्त्तव्यइत्याशंक्य नेत्याह॥३॥ श्लोक· समाध्यासादिविक्षिप्तो व्यवहारसमाधये॥ एवंविलोक्यनियममेवमेवाहमास्थितः॥३॥ टीका समाध्यासादीति कर्तृत्वभोक्तृत्वाध्यासादिभिर्विक्षिप्तो सत्यांतन्निरासार्थं समाधये व्यवहारो नान्यर्थेति नियमंविलोक्य शुद्धात्मज्ञानिनामध्यासाभावादेवमेव समाधिशून्य एवाहमास्थित इत्यर्थः॥३॥ भाषाटीका· - समाध्यासादिविक्षिप्तो व्यवहारःसमाधयेभवति· जो कछुसंसारको व्यवहार है सो समस्त जो समानभावकरि जानियेः भेदाभेद छोडियेतो समाधयेभवति एहुई सकल ब्रह्मरूप होइ जोकछू करें सो सकल ब्रह्मइहै वहपुरुष सदानिरंतर समाधिहीमें रहे· एवंनियमंविलोक्य· यहमतोजानिकरि सकलविषें भेद छोडिकरि समभाव विषें आइ करि· एवमेवाहमास्थितः यातें में एकसत्यस्वरूपविषें स्थिरभयो· सुखही पूर्वक· तातें सकल इंद्रिय मनोगोचर व्यवहारविषें भेदाभेद छोडिकरि एक भावविषें स्थिरहोजाते· अनायासही· ब्रह्मविषें प्राप्त होहि इत्यर्थः॥

ता ता

३॥ दोहा देखतजगव्यवहारसम सकलब्रह्म मयजांहिं॥ कलहकलपनाछांडिके स्थितपरमानंदमां हिं॥३॥ संस्कृत॥ श्लोक· हेयोपादेयविर हाद्देवंहर्षविषादयोः॥ अभावादद्यहेब्रह्मन्नेवमे वाहमास्थितः॥४॥ टीका·- पूर्णात्मदर्शिनो मम हेयोपादेयवस्तुनो विरहा देवममुना प्रकारेण हर्षविषादयो रप्यभावात् हे ब्रह्मन् गुरो अद्य अधुना ऽहमेवास्थित इत्य- र्थः॥४॥ भाषाटीका·- हेब्रह्मन् हेयोपादेयविरहा न· यावस्तुतें मोकों दुःख व्है है· याकों त्याग करों तो यौं जानि करि एकवस्तु त्यागी· अरु सोई यावस्तुतें मोकों सुख व्है है यों जानि करि एकवस्तु संग्रही· तब वह सुख आई क रिया प्राणीकों अपने वशकरि याकों मन लेकरि दुःखमें डा रिकरि आपजाते होई· तातें याको महादुःख प्राप्त होई· ज्यों ज्यों सुखचाहै· त्यौंत्यौं दुःख आपुही होई· तातें अभावा त्· पुण्यपाप सुखदुःख समकरिजाने· पुण्य अरु सुख- इनकीजो आशाछोडी तोपाप अरु दुःख आपहोए गये- तो अद्यजबही एछोडी ताही क्षणमात्र एवमेवाहमास्थि तः एकमेंही व्हैरह्यो· और दूजो कोऊ है ए नाहीं· एक मेंहीहों परमानंदमय· सदा शांत स्थिररूपनिर्भय स्थितहों तातें पा पतें पुण्य बडोशत्रुजानिकें अरु दुःखतें सुखबडो शत्रुजा- निकें इनिसबनिकों त्यागकरि परमानंदस्वरूपविषें प्राप्तहों इत्यर्थः॥४॥ दोहा· छांडण त्यागण विरहतें हर्ष विषाद बताहिं॥ विनाभावतें हेगुरो स्थितपरमानंदमांहिं ॥४॥ संस्कृत॥ श्लोक· आश्रमानाश्रमं ध्यानं चित्तस्वीकृतवर्जनम्॥ विकल्पंममवीक्ष्यैतैरे

वमेवाहमास्थितः ॥ ५ ॥ टीका - आश्रमेति आश्रमानाश्रमंध्यानंच तथातत्प्रयुक्तं चित्तस्वीकृतं चित्तवर्जनंच एतैस्त्रिभिरेवं ममअविकल्पंवीक्ष्य अहंएवमेव एतत्त्रितय रहितएवास्थितः ॥ ५ ॥ भाषाटीका - स्वप्नतोमेहानिर्नास्ति तथा सिद्धिर्नास्ति जोस्वप्नविषें कछुहानिभई कछुलाभभयौ तौजानीये तौ साचसोपरि न हानि नलाभ नव्यवहारत्यौं ज्यौंलगी अज्ञान रात्रिमें सोयोहे आपने सत्यस्वरूपकों भूल्यौ देहकों आपुकरि जानतुहे तौलौं यह व्यहार सत्यसो जानतुहे परि हेकछु नाहीं तौज्ञानवंतो मेकिं अज्ञानरात्रिगई ज्ञानसूर्यको प्रकाशभयो एक एक आत्मस्वरूपजान्यो तौ नहानिनलाभ नव्यवहार अस्मात् याहीतें नाशो ह्रासौ विहाय जन्म मरण सुखदुःख लाभालाभ पुण्यपापादिक छोडिकरि एवमेवाहमास्थितः परमानंदविषें प्राप्तहौं तातें एक लशुभाशुभ व्यवहार मिथ्याजानि सत्य स्वरूपविषें प्राप्तहौं किमन्यत् ॥ ५ ॥ दोहा यतनकिये प्राप्तननहीं स्वप्नमिलेनहिहानि ॥ जन्ममरणभ्रम छांडिकें स्थितनिज रूपसमानि ॥ ५ ॥ संस्कृत श्लोक कर्मानुष्ठानमज्ञानाद्यथैवोपरमस्तथा ॥ बुध्वासम्यगिदंतत्वमेवमेवाहमास्थितः ॥ ६ ॥ टीका - कर्मेति यथैव कर्मानुष्ठानमज्ञानात्तथैवोपरमः कर्मोपरमोपि अज्ञानादेव इदंसम्यग्यथार्थतो बुध्वाहमेवमेव कर्म तदुपरमरहितएवाहमास्थितः ॥ ६ ॥ भाषाटीका अज्ञानात्कर्मानुष्ठानो जोई आत्मा अकर्ता अभोक्ता अनीह सदानंदमय एकर्मजड बंधन नानाप्रकारके ते सकल

अज्ञानतें है· इदंतत्त्वंसम्यग्बुध्वा· यह जो साचोज्ञान सो दृढनिश्चय सो जानिकरि· अरुयथैव उपरमस्तथा बुध्वा· ज्यों इनि कर्मनितें छूटिये सोई तत्वज्ञान· ज्यों कर्मनिविषे मनआनीये सोई अज्ञान· यह साचो तत्त्वज्ञान हृदयमें राषिकरि कर्मनितें निवृत्त ह्वैकरि एवमेवाहमास्थितः याहीतें मैं परमसुखविषें प्राप्तभयो· द्वैतभावनिवृत्तभयो· तातें यहई ज्ञानजो शुभाशुभ समस्त कर्मनितें रहितहो· आपुकोंनिःकर्मजानो इत्यर्थः ॥ ६॥ दोहा· कर्मनकों अज्ञानतें जानितजैज्यों कोय॥ तैसें तत्वहिसमुझिकें स्थितपरमानंदहोय॥ ६॥ संस्कृत· श्लोक· अचिंत्यंचिंतमानोपिचिंतारूपं भजत्यसौ॥ त्यक्त्वातद्भावनंतस्मादेवमेवाहमास्थितः॥ ७॥ टीका· - अचिंत्यं ब्रह्मेति चिंतमानोप्यसौ आत्मचिंता लक्षणरूपं भजति तस्माद्धेतोः तद्भावनंअचिंत्यं ब्रह्मेति भावनात्यक्त्वाऽहमेवभावनारहित एवास्थितः॥ ७॥ भाषाटीका·— अचिंत्यंचिंत्यमानोपि· असौचिंता रूपं भजति· जाकोचिंतवन कदाचित् करणीयनाहीं· परमदुःखरूपहै कछूनाही मिथ्याहै परिचित्तमें आनतें नाहीको रूपह्वैयतुहै· यहबडो आश्चर्य· जोनाहींकछू सोचितवनतें साचसो ह्वैकरि आपने समान करि लेतहै· "यहांनेक्षेपकहै" तेउवचननगीताविषें कृष्णजी अर्जुनकों कहैहै· श्लोक· यंयंवापिस्मरन्भावं त्यजत्यंते कलेवरम्॥ तंतमेवैति कौंतेयसदातद्भावभावितः॥ १॥ भाषा· श्रीकृष्णजी अपने भक्त अर्जुनकों उपदेशतहैकि हे कौंतेय तूंतो परम सुज्ञान अरुभक्तिकरिसंयुक्तजे कुंतीता

को पुत्रहै·तोकौजो ईश्वरकी कृपा हुई· भक्ति ज्ञानादि कप्रा
प्तहोइतौ कहाआश्चर्यं· भक्तके दर्शन मात्रतें अनेकलो
क कृतार्थ होतहै· तातें तूंतो पुत्रईहै तातें तोहि उपदेश
तहौं· देष एजो वेदशास्त्रादिकनिके वचनहैंकि देहत्या
गके समयविषे जाहीको स्मरण होई ताहिको प्राप्त होई
सो योंहीहै· परि याविषें बडोई भेदहै यों मति जानहिंकि
वा समयविषें में ईश्वरको स्मरणकरि ईश्वरहीको प्राप्त
व्हैहौं· अबहीतैं काहेकोंजत्नकरो· देषु·यहतो योंहै·
यंयंभावस्मरन् वर्त्तते· जाहीजाहीके स्वरूपकों चिंतवन
सदायाके मनविषें रहै· तंतं एवस्मरन्· अंतेकलेवरंत्य
जति·जब देहत्यागको समय होई तब अनेकजतन को
ऊ करै तौहू औरवस्तुकी चिंतवन कदाचित नहोई·ताही
को स्वरूप आहि याके हृदयविषें स्थिर होई· अनाया
सयाहीतें वाको स्मरत संते तंतंएवएतिच· देह छोडि-
करि बहुरि जाई ताहीको प्राप्त होइ काहेतें· सदा तद्भा
वभावितः अनेकजतनकरि औरवस्तुको स्मरणऊकर
वाइयेतो हू याकेमनविषें नआवै तावस्तुको स्मरण अ
नायासहीआवै सोकाहेतें देषु· सदैवजो ताको भाव-
आदरकर किंवा शत्रुजानि भयकरि याही प्रकार और
हू कारणतें स्मरण करणो· तातें भावित कहिये·तन्म
य ताहीको रूपव्है रह्यौहै· तातें इत्यादि· तातें जोतू अ
बही तैं सावधान व्हैकरि ईश्वरके स्मरणविषें·रहै· अ-
रु समस्तसामग्री मिथ्याजानि मनतें दूरि करहीतोजी
वतहीसंते तन्मय व्हैकरि देहत्यागि तिनहीको प्राप्त हो·
इतिश्रद्धामयोयं पुरुषोयोयः श्रद्धः सएवसदेष· अर्जुन-

अयंपुरुषः श्रद्धामयं यहजोजीवब्रह्मादि स्थावर पर्यंत सोसबश्रद्धाकरि युक्तहै· काहूके सात्विकी काहूके राजसीः काहूके तामसी· काहूके त्रिगुणातीत ईश्वरकी तातें योयच्छ्रद्धः सएवसः जाकेंजावस्तुकी श्रद्धाहै सो ताही कों स्वरूपजानु· अंतताहीको प्राप्तव्हैहै· इति· यहां तलकक्षेपकहै· तातें तद्भावनात्यक्त्वा· समस्तस्थूल सूक्ष्म सामग्रीको चिंतवन छोडिकरि एवमेवाहमास्थितः एकमेही सदानंदमयविराजतुहै· दूजोअर्थअचिंत्यचिंत्यमानोपि· असौचिंतारूपभजति· अचिंत्यजे ईश्वर इंद्रिय मनबुद्धि चित्त अहंकारादिक समस्तजाको जानिनसकै काहूचिंतवनमें नआवै ताको चिंतवन करतें संतें ताहीके रूपकौं प्राप्ति होइ· याको कहाआश्चर्यः जो· कछु हैएनाहीं संसार सोइ चिंतवनतें साचुसो व्हैकरि· आपुको मिलाइलेतुहै सो सत्यस्वरूप ईश्वरके कोकहाआश्चर्य· तातें संसारको चिंतवन छोडिकरि ब्रह्मके चिंतवनविषें प्राप्तहो· जातें ताहीस्वरूपकों प्राप्त होहि॥ ७॥ दोहा करतहिंचिंताअचिंतकी चिंतारूपसमाहिं॥ त्यजचिंतासंसारकी स्थितपरमानंदमांहिं॥ ७॥ ॥

संस्कृत· एवमेवेत्यवस्थायाः साधकोपिश्रेष्ठः किंपुनस्तत्स्वभावइतिकें मुक्तिकन्यायेमाह॥ ८॥ श्लोक·

एवमेवकृतंयेनसकृतार्थोभवेदसौ॥ एवमेवस्वभावोयः सकृतार्थोभवेदसौ॥ ८॥ टीका·—

एवमेवेति· येन एवमेवसर्वक्रियारहितं तमेवस्वरूपंसाधनवशात्कृतं सोसौ कृतार्थोभवेत् यस्तु एवमेवस्वभावो वान्सोसौ कृतंयेनसकृतार्थो भवतीत्तिकिंवक्तव्यमित्य

र्थः ॥ ८ ॥ ॥ इतिश्रीमद्विश्वेश्वरविरचितायामष्टावक्र टीकायां एवमेवाष्टकसमाप्तम् ॥ १२ ॥ भाषाटीका· येनएवमेवकृतं· ज्याप्राणियोंकर्यौसंसारको चिंतवनछोडि यौ· ईश्वरकोचिंतवनकर्यौ· कृतार्थः संजातः सोईसोईप- रमानंदस्वरूपको प्राप्तभयो· ताहीप्रकार एवमेवस्वभावो यः जोयाप्रकार संसारको चिंतवन छोडि करि ईश्वरको चिं तवनविषे तत्परहै· समहाशयः सोमहापुरुष· कृतार्थः ईश्वरहीविषे प्राप्तहै· यो मतिजानो कियह देहविषेंहै· अ रुयः एवमेव कुर्यात्· जोयाही प्रकारकरे· सः कृतार्थो भवे त् सोई कृतार्थ होई· ताहीप्रकार ईश्वरको प्राप्त होई इ- त्यर्थः ॥ ८ ॥ दोहा· ऐसोनिश्चयजिनिकियो सो· कृतार्थजगजीत ॥ प्राप्तहोतईश्वरविषे परमानंदप्रतीत· ॥ ८ ॥ ॥ श्रीधरजगजगदीशतें ईशजगतमेंजोय ॥ ज्यौं बटतरुवरबीजतें बीजवृक्षमेंहोय ॥ १ ॥ ॥ इतिश्रीअ ष्टावक्रकीभाषाटीकाताकोएवमेवाष्टकनामद्वादशउपदेशः समाप्तभयो ॥ १२ ॥ ॥ ॥ ॥

## अथत्रयोदशोपदेशप्रारंभः

श्लोकः एवमेवेत्यवस्थायाःफलीभूतांसुखस्थितिं ॥ प्राहशिष्यःस्फुटीकर्त्तुमहमासेयथासुखं ॥ १ ॥ ॥ अथैवमेवेत्यवस्थायाः फलीभूतांसुखावस्थांस्वकीयां- विशदयितुमाह ॥ १ ॥ श्लोकः अकिंचनभवंस्वा स्थ्यं कौपीनत्वेपिदुर्लभम् ॥ त्यागादानेविहायास्मा दहमासेयथासुखम् ॥ १ ॥ टीका· - अकिंचने- ति अकिंचनभवं सर्वसंगाभावप्रभवं स्वास्थ्यं चित्तस्थैर्यं· कौपीनत्वेपि कौपीनाशक्तावपिदुर्लभं अस्मात्कारणादहं

त्यागादानेविहाय त्यागादानयोरासक्तिं विहाययथासुखं सुखमनंतिरूम्याहमासेन कदाचिद्दुःखीत्यर्थः ॥१॥ भाषाटीका - अहंयथासुखआसे हेगुरो में यथासुखं कहीये जाके पाये तें और कोनऊ इच्छा न उपजे अरु अक्षयनिरंतर सर्वत्र पूर्णदुःख कदाचित मन हूविषें न आवे तासुखईपाइकरि सुखरूपभयो वर्ततुहों तो तासुखकी उत्पत्तिकाहेतें अकिंचन भवं जबस्थूल सूक्ष्म सामग्री सकल छोडि मनविषें कोनहू वस्तु कोन अन्यैः तबतानि किंचन तातें उपज्योहै कैसो कौपीनत्वेपि दुर्लभम् और सकल सामग्रीत्यागीहै वांछा अवांछा कछुनाहीं परिकदाचित केवल एक कोपीन हूकी इच्छा उपजैतो यहसुखको कदाचितसुनि बेऊन करै पाइके की कहापरम दुर्लभहै कैसो है सासुख स्वास्थ्यं जाके पायेतें परम शांत स्वरूप विषें प्राप्त ह्वैकरि सदास्थिर रहीये नकबहू सुखकी हीनता न अपनी हीनता अस्मा त्यागादाने विहाय मन वचन कर्मकरि कछून संग्रहीये नाहीं परिकाहूको कछुमन वचन कर्मदेइतोसिकरु संग्रहकस्यो तातें दोनसंग्रह दोऊ छोडिकरि सुखी वर्ततुहों तातें योंहीकरु ज्यों परमसुख पावहिकिमन्यत् ॥१॥ दोहा स्वस्थअकिंचन होतजब नहि करवाकोपीव ॥ त्यागदान मन छाडिके सर्वसुखीदुखहीन ॥ ॥१॥ संस्कृत श्लोक कुत्रापिखेदःकायस्य जिह्वाकुत्रापिखिद्यति ॥ मनः कुत्रापितत्त्यक्त्वापुरुषार्थेस्थि तःसुखम् ॥ २ ॥ टीका - कुत्रापि शरीरकर्मणि कायस्यखेदः कुत्रापि वाचिक कर्मणि जिह्वाखिद्यति कुत्रापिध्यानादिकर्मणिमनः खिद्यति अतोहंतत्रितयमपि

त्यक्त्वा सुखं यथा स्यात्तथा पुरुषार्थे स्वात्मन्येव स्थितः ॥२॥
भाषाटीका - कुत्रापि कायस्य खेदः कांहूनो देहकृत व्यवहारनितें दुःख उपजे - कहूं वचन कृत व्यवहारनितें बंध उपजे - ए सकल बंधनिके करनिहार तातें तत्त्यक्त्वा - मनकृत वचनकृत देहकृत समस्त व्यवहार छोडिकरि इनिको आपने वस करिके पुरुषार्थे स्थितः पराक्रमविषे तत्पर होत संते सुखं स्थितः परम सुखमविषें स्थिर भयो - तातें जो मनकृत वचनकृत देहकृत समस्त व्यवहार छोडिकरि उद्यम करिये - तो परम सुख पाइये - दूजो अर्थ - मनकृत वचनकृत देहकृत व्यवहार जबही छोडे तब और कछू करिवेन रह्यो - पुरुषार्थे सुखं स्थितः पुरुष आत्मा - ताको अर्थ परमेश्वर ताविषें सुखही पूर्वक स्थित भयो - तातें केवलमें स्थूल सूक्ष्म व्यवहार छोडि ताही क्षण ब्रह्मविषें प्राप्त होहो - और कछु उद्यम करणीय नाही - इत्यर्थः ॥२॥ दोहा - कायाकोइ कर्मे दुखी - बकवाणी मन ध्यान ॥ तातें तीन्यू त्यागिके मैं सुख ब्रह्म समान ॥२॥ संस्कृत - ननु कायवाङ्मनो व्यापारत्यागे देह एव सद्यः पतेत् भोजनांबुपानादेरपि त्यागादित्याशंक्याह ॥३॥ श्लोक - कृतं किमपि नैवास्यादिति संचिंत्य तत्वतः ॥ यदा यत्कर्तुमायाति तत्कृत्वासे यथासुखम् ॥३॥ टीका - कृतमिति शरीरेंद्रियादिभिः कृतं किमपि तत्त्वतः आत्मकृतं न स्यादिति संचिंत्य यदा यच्छरीरादिकर्म कर्त्तुमायाति तदहंकार शून्यत्वेन कृत्वा अहं यथा सुखमासे ॥३॥ भाषाटीका - कृतं किं अपि नैवास्ति हे गुरो मे आत्मा एक अविनाशी अजन्मा अखंडित सदा आनंदमय अनीह -

अकर्त्ता अभोक्ताजे कछू कर्मादिक ते सकल देहके इति
तत्वतः संचिंत्य. विवेक करि यह ज्ञान हृदयमों राषि करि
यदायत्कर्त्तुमायाति. जबआइ करि अचित्यो जोकछु भोज
नादि कर्म प्राप्त होई तब तत्कलासे सोकरवावते संतमें सा
क्षीरूप तमासो देषतसंते यथासुखं आसे परमानंद स्वरू
प अक्षय सुखविषें प्राप्त होतातें आपुको अकर्त्ता जानि
कर्मबंधन जानि स्थित हो. स्थूल सूक्ष्म कर्मत्यागः जेकछु
आवांछे भोजनादिकर्म आई प्राप्त होहि तिनिको देहसों
करवावत संते सुखमय हो किमन्यत् ॥३॥ दोहा.
तत्वज्ञानविचारतें कृत्यकछू हैनाहिं॥ जोहैतो अभिमानवि
न करकैफिरसुख माहिं॥३॥ संस्कृत. ननुकर्मवा
नैष्कर्म्यं वायत्कर्तृनिष्ठावश्यं स्वीकार्यपुरुषार्थेस्थित इत्याशंक्या
ह ॥४॥ कत्र श्लोक. कर्मनैष्कर्म्यनिर्बंधाद्भावादेह
संयोगा, स्थयोगिनः ॥संगात्संयोगविरहादहमासेयथासु
खम्॥ ४॥ टीका. - कर्मनैष्कर्मनिर्बंध रूपाभावा
त् स्वभावाद्देहस्थयोगिनः देहासक्तयोगिन एव अहंतुदे
संयोग हसंयोगविरहादपि यथासुखं आसे तथाच ममदेहाध्या
स योगाभावान्न कर्म नैष्कर्म्यनिर्बंधइत्यर्थः ॥४॥ ॥
भाषाटीका. - कर्मनैष्कर्म्यनिर्बंधाद्भावासंगात् देहस्थ.
योगिनः यावानतें मोक्षोंकर्म लगतु हैं. यावानतें मैंसे कर्म
करतुहैं इत्यादिकजेविचारनेदेहाभिमानीजो योगीहै ता
केदेहके संगतें होतहैं. अहंसंयोगविरहात् यथासुखआ
से. मैंअकर्त्ता निष्कर्म यों जानिकरि नकर्मन निष्कर्म दुहु
विचारतें न्यारोव्हैकरि सदा अक्षय सुखविषें प्राप्तहोइ
त्यर्थः॥४॥ दोहा. कर्मअकर्मकेमानतें योगीसं

गशरीर॥ मैंअसंग इनतैंजु दो सदायथासुखधीर॥४॥

संस्कृत॰ अथ लौकिकव्यापारेपिनममनिर्बंध इत्याह॥५॥ श्लोक॰ अर्थानर्थौनमेस्थित्यागत्यावाशयनेनवा॥ तिष्ठन्गच्छन्स्वपंस्तस्मादहमासेयथासुखम्॥५॥ टीका॰- अर्थेति ममस्थित्यादिनासाध्योअर्थानर्थौनस्तः पूर्णात्मदर्शित्वात् तस्माद॰ नासत्त्या तिष्ठन् गच्छन् स्वपन्वा अहं यथा सुखं आसे॥५॥

भाषाटीका॰- मेस्थित्या अर्थानर्थौन॰ मेंजोकदाचित स्थिरव्है बैठिरहों तौकछू मेरी अर्थ नाहीं अरु अनर्थऊ कछुमोकौंनाहीं॰ गत्यावाजो चलौंतो कछु अर्थ नाहीं॰ अरुन अनर्थ कछू शयनेनवा॰ जो सोऊं किंवा नसोऊंतो मेरोकछू अर्थनाहीं अरु अनर्थ कछूनाहीं॰ मेंसदा एकरूप स्थिर सदानंदमय॰ अनीह एसमस्त देहके व्यवहार है॰ यौंजानिकरि तिष्ठन्॰ जौंबैठौंतोबैठौं॰ गच्छन्॰ जोचलौंतो चलौं॰ जोसोऊंतो सोऊं अदन् जोभोजनकरौंतो करौं॰ देहको प्रवर्ताऊं॰ अहंयथा सुखं आसे॰ मेंसदा एकरस॰ निरंतर सुखमय प्रवर्ततुहौं तातें एकसकलदेह व्यवहारजानु॰ आत्माअनीहजानिकरि स्थिरहौं॥५॥ दोहा मोकौंस्थितिगतिशयन सुख बैठणचलणअहार॥ इनतें अर्थ अनर्थ नहिं मैंअतिसुखनिर्धार॥५॥ संस्कृत॰ एतदेव भंग्यतरेणाह॥६॥ श्लोक॰ स्वपतोनास्तिमेहानिःसिद्धिर्यत्नवतोनवा॥ नाशोल्लासौविहायास्मादहमासेयथासुखम्॥६॥ टीका॰- स्वपतोयत्नरहितस्यमेममहानिर्नास्ति यत्नवंतश्चवाममसिद्धिर्नास्ति अस्मात्कारणात् यत्नायत्नयोर्नाशोल्लासौविहायाहंयथा सुख

मासे ॥६॥ भाषाटीका - स्वपतोमे हानिर्नास्ति जो सोवत संते कछू हानि देषिये कछू लाभ देषिये सुख दुःख जन्ममरणादिक व्यवहार देषीये परि हैकछु नाहीं केवल जानिये सांचु सोतो क्यों जानिये साचु सोजो यह आपने सत्यस्वरूप देहकों भूलिजाइ तब साचजानें जबया साचें देहको समुझै तब समस्त स्वप्नको व्यवहार देहादिक झूठे करिजानें त्यौंही जो लों सत्यस्वरूप आपुको भूल्यौहै देहविषै अहंकार बुद्धिहै तोलौं देहादिक समस्त व्यवहार साचेसे जानतुहै याहीतें नाशोछासोविहाय भाई मेरोजन्मकिमेरोमरण मोकों प्राप्तकी अप्राप्ति सुखदुःख इत्यादिक समस्त कल्पना छोडिकरि अहंयथासुखं आसे मैंसदा विश्राम अक्षय सुखमय वर्त्ततुहों तातें एसमस्तदेह व्यवहार झूठो जानिकरि आपुको सर्वातीत जानिकरि सुखमयहो इत्यर्थः ॥६॥ दोहा सोये तेनहिंहानिहै यत्ननलाभकराय ॥ जन्ममरणभयत्यागिकै मैहूं अतिसुखभाय ॥६॥ संस्कृत श्लोक सुखादिरूपानियमं भावेष्वालोक्य भूरिशः ॥ शुभाशुभेविहायास्मादहमासेयथासुखम् ॥ ७॥ ॥ इति यथासुखसप्तकम् ॥ टीका - सुखादीति भावेषु अवतारेषु सुखादिरूपानियमं सुखदुःखादि धर्माणां अनित्यत्वं भूरिशो बहुस्थलेष्वालोक्य अस्मात्सुखाद्यनित्यत्वदर्शनाद्धेतोरहंयथासुखमासे ॥ ७॥ ॥ इतिश्रीमद्विश्वेश्वरविरचितायामष्टावक्रटीकायां यथासुखसप्तकंनाम त्रयोदशोपदेशः ॥१३॥ भाषाटीका सर्वतोभावेषु सुखादिरूपानियमं आलोक्य ब्रह्माके-

लोकतें शेषदेवके लोकलों जेते कछु व्यवहार हैं तेते सबनि विषें दुई वस्त निरंतर है· और तीजी वस्त नाही· कौन स्तु ख अरु दुःख जहां जेतनो सुख तहां सुखके पीछे· तातें अनंत दुःख तातें यह जो कछु संसार कहीयत है सो सकल सुख दुःखको कस्यो है· सुख दुःखरूप है· अस्मात् यह विचारिकरि शुभाशुभविहाय कोई सुखदुःखनिको मूल तो पुण्य अरु पाप है· तातें सुखदुःखनिकी वांछा छांडिकरि पुण्य अरु पाप इनिके संगतें न्यारो भयो· ताहीतें अहं यथा सुख आसे· मैं अक्षय सुखविषें स्थित भयो· समस्त संताप वांछा अवांछा भूलिही गई· तातें सुखदुःखादिकनिनें निस्पृह ह्वैकरि समस्त पुण्यपापादि कर्मनितें निवृत्त ह्वैकरि परम सुखमय हौंहि· किं बहुनोक्तेन·॥७॥ ॥

दोहा· सुखदुःखादिकनियम सब रहे सृष्टिआराधि ॥ त्यागशुभाशुभदेहतें मैं सुखब्रह्मसमाधि ॥७॥ ॥

शिष्य कह्यो श्रीगुरु प्रती ज्ञान यथासुखधाम॥ श्रीधरपुनि शिष्य कहत है शान्तिचतुष्टयनाम॥१॥ श्रीधरज्ञानसमुद्रपैं विचरत संत सधीर॥ हंस हंस सब एकठे ज्यौं सरवरकी तीर॥२॥ ॥ इति श्री अष्टावक्रकी भाषाटीका ताको यथासुख नाम त्रयोदश उपदेश संपूर्ण भयो·॥१३

## अथ चतुर्दशोपदेश प्रारंभः

श्लोक· उदीरितां सुखावस्थां समर्थयितुमात्मनि ॥ प्राह शिष्यः शमावस्थां चतुःश्लोक्या गुरुं प्रति॥१॥ पूर्वं तु गुरुणा उपशमाष्टकं उक्तं संप्रति तु शिष्यः स्वसुखावस्था समर्थनार्थमात्मनः शमावस्थामाह॥१॥

श्लोक· प्रकृत्या शून्यचित्तो यः प्रमादाद्भावभावनः॥

निद्रितोबोधितइवक्षीणसंसरणोहिसः॥१॥ टीका· - प्रकृत्येति प्रकृत्यास्वभावेनविषयेषुशून्यचित्तः प्रमादादबुद्धिपूर्वकमारब्धवशाद्भावान् विषयान् भावयतिचिंतयतीतिभावेभावनकइवनिद्रितोबोधितइवसयथा निद्रावशाच्छून्यचित्तः केनचिद्बोधितत्वात्प्रमादाद्भावनः एवंविधोयः पुमान्विषयेषुशांतचित्तः सःहिनिश्चितक्षीण संसरणः संसारहेतुविषयानुस्मरणाभावादित्यर्थः॥१॥

भाषाटीका· - प्रकृत्याशून्यचित्तोयः हेगुरो· याप्राणि· स्वभावहीतें यहसकलविस्तारझूठो जानिकरि आपनोचित्त षेंचिकरि शून्य विषेंराष्यौहै· अरु प्रमादात् भावभावनः असावधानभएदेहादिक व्यवहार करतुहै औरऊ कछु कर्म वसनें करतुहैं सो कौन भांति निद्रितो बोधितइव ज्यौं कोऊ कछुक निद्रावसभयोहै· कछुक चेतन है आर· वाके आगें अनेक प्रकारके वाद्यंत नृत्यगानादिकसुखदुःख रूप होइ अरु यह देषै सुनैं निद्रिए अरु वासों कछु वात-कहीये सोऊसुनें अरु औरऊ नानाप्रकारकी चेष्टाहोहि परि याकोमन जोनिद्राविषें प्राप्तभयोहै· तातें हृदयविषें कछूठहराइनाही· कछूजावैनाहीं· त्योंही वहपुरुष कछू जानैनाहींतौ ऐसोजोहैसः सोपुरुष ही निश्चयकरि· क्षीणसरण· अबतें आगें देहपाइवेतें रह्यौ· ईश्वरपरायण भयो· तातेंयहसमस्त व्यवहारझूठोजानिकरि मनईश्वरविषें राषिहू· किमन्यत्॥१॥ दोहा· सुनौचित्तसुभावतें विषयेन संगअनेक॥ताकोजन्मनहोतज्यों स्वप्नेंअईविवेक॥१॥ संस्कृत· श्लोक क्वधनानि क्वमित्राणि क्वमेविषयदस्यवः॥ क्वशास्त्रंक्वचवि

ज्ञानंयदामेगलितास्पृहा ॥२॥ टीका - केतिविषय भावनाशून्यस्यपूर्णात्मदर्शिनोमेयदास्पृहा विषयेच्छाग लितातदामेधनानिक्वविषयरूपादस्यवश्चोराः क्वशास्त्रं क्वविज्ञानमहंब्रह्मास्मीतिनिदिध्यासनंक्वधनादिविज्ञा नांतेष्वपिममअवस्थानास्तीत्यर्थः ॥२॥ भाषाटीका यदामेस्पृहागलिता जोएककेवलवांछानिवृत्तभईतोध नानिक्व· धनआयेतोकहा अरुधनगयेतोकहा· जोधन- कीवांछाहोइतो आएतें सुखपावे· गयेतें दुःखपावे· अरु मित्राणिक्व· मित्रताकिनहूराषितोकहा· अरु शत्रुताराषी तोकहा· अरुविषयदस्यवक्व· शब्दस्पर्शरूपरसगंध इत्या दिकजेविषय तेईभयेजो महाचोर सर्वस्वके· हरिनिहारबे कहाकरे अरु शास्त्रंक्व· शास्त्रादिकनिसोंकहा·प्रयोजन अ रु विज्ञानंचक्व· विज्ञानबहुरिकहा· विज्ञानतो चाहियेकि भा ईजोविज्ञान उपजेतो आत्माअनीहजान्यो परेजे कछु वांछा अवांछाहे तेसमस्तदेहेंद्रियादिकनिकेहै· ताते जोवांछा ईदूरिभई तोकहा कौनहूवातसों प्रयोजन ताते केवलवां छादूरिकरु औरकछु करिवेकी नाहिरहतु· सुखहीनि वृत्तव्हैहै ॥२॥ दोहा· विषयनतेइच्छामिटी जहांकहाधनधाम॥ शत्रुमित्रविज्ञानकहा लाभालाभ निकाम॥२॥ संस्कृत· ॥ श्लोकः॥ ॥

विज्ञातेसाक्षिपुरुषेपरमात्मनिचेश्वरे॥ नैराश्येबं धमोक्षेचनचिंतामुक्तयेमम॥३॥ टी· विज्ञातइति· देहे द्रियादीनांसाक्षिपुरुषे त्वंपदार्थेपरमात्मनिचेश्वरे तत्प- दार्थेविज्ञातेब्रह्माहमस्मीति साक्षात्कृते सति नित्यनिर्मु क्त चिद्रूपात्मतानुभवात् बंधमोक्षेपिनैराश्ये सति ममम

स्त्यर्थेनचिंता ॥३॥ भाषाटीका. - साक्षिपुरुषे विज्ञा तेसंति. सकलतें न्यारे साक्षिरूप सबको दृष्टानिर्लेप ऐसे प्रभुकों जानै संते बहुरि कैसै परमात्मानि. जहांलौं कछु इंद्रिय मनोबुद्ध्यादि गोचरवस्तु है तासमस्ततें परे. बहुरि कैसे ईश्वरे. जहांलों काहूके कछु आश्चर्य है. कोनऊ शक्ति हैसो नाही ईश्वरकी दीन्हीहै. वैसमस्त ईश्वरादिकनिके ईश्वर बहुरिकैसे नैराश्ये जिनिके कौनहू वस्तुकी वांछानाहीं बहुरि- कैसे. अबंधमोक्षे. बंध अरु मोक्ष इन दुहुतें दूरितातें मम. मुक्तयेचिंतान. मेरेमनमें कदाचित मुक्तिको चिंतवन नाहीं भावै कहोकि भाई जोलों तो ईश्वरकों प्राप्त नहूंजे. तोलौं अनेक करै. कहूंजीयपरि स्फुरव नाहीं. अरु वैप्रभु आशादूरितें जहां कोनहू वातकी वांछा तहां उनकी प्राप्त नाहीं. तातें मैं समस्त आशा छोडि. अरु वैप्रभु बंध अरु मोक्ष दुहूतें दूरि. तातें मोक्षकी चिंतामें शत्रुजानि दूरि करी. तातें देखि ताप्रभुकों सबतें न्यारो जानि करि मै सबतें न्यारो ह्वैकरि तो ताप्रभुकों प्राप्त होकि मन्यत् ॥३॥ दोहा. जानतसंतेजु ब्रह्मकों बंधमोक्षहैव्यर्थ ॥ आशातृष्णा मोहिमें नहीयुक्तिकेअर्थ ॥ ३॥ संस्कृत. ननुप्रमादाद्भावभावकः कथंशांत इत्याशंक्याह ॥ ४॥ श्लोक. अंतर्विकल्पशून्यस्य बहिः स्वच्छंदचारिणः ॥ भ्रांतस्येवदशास्तास्तास्तादृशाएवजानते ॥ ४॥ ॥ इतिशांतिचतुष्कम् ॥ १४॥ टीका. - अंतर्विकल्पेति- अंतःकरणेविकल्पशून्यस्य बहिर्भ्रांतस्येव स्वच्छंदचारिणः ज्ञानिनोदशाएव तादृशाएवजानते ॥४॥ ॥ इतिश्रीमहेश्वरविरचितायामष्टावक्रटीकायां शिष्यप्रोक्तं शांतिचतु

ष्कंनामचतुर्दशप्रकरणंसमाप्तम् ॥ १४ ॥ ·भाषाटी· का· - अंतर्विकल्पशून्यस्य· हृदयविषेंनौजो कछु सकल्पचिंतादिक तिनसबनि करि रहितहै· बहिः स्वच्छंदचारिणः बाहेरपरमनिर्भयलोक वेदतें न्यारोजो इच्छा होनिहै - ज्यौंही आवतुहै· भ्रांतस्येव· कोऊ देषै सोयौं जानेकि वाव रोहै· ज्यौं वावरोलोक बेद दुहूतें न्यारो परि तस्यतास्तादशाः तादृशा एनजानते तापुरुषकी जेते तेदशा तिनिको जोकोऊ महापुरुष ताहीकेसमान होहि· केवल तेईजाने इत्यर्थः ॥ ४ ॥ दोहा जाकैमनदुबधामिटी निर्भयविचरत सोय ॥ ऐसेजनकोंसोलखै जोकोईज्ञानीहोय ॥ ४ ॥ ॥ श्रीधरतत्वविचारतें होतसकलनिरधार ॥ नौकाचढकरिजाइवै जैसैसागरपार ॥ १ ॥ ॥ इतिश्रीअष्टावक्रकीभाषाटीका ताकोशांतिचतुष्टयनामचतुर्दशउपदेशसपूर्णभयो ॥ ॥ १४ ॥ ॥ श्रीरामोजयति ॥ ॥

## अथ पंचदशोपदेश प्रारंभः

श्लोक· दुर्लक्ष्यमात्मनस्तत्त्वप्रबोधयितुमंजसा ॥ मुहुस्तत्वोपदेशार्थं गुरुराहदयोदधिः ॥ १ ॥ ॥ यद्यपि प्रथम मात्मतत्वोपदेशः कृतएवतथापि तदात्मतत्वं अंते बालेभ्यः शिष्येभ्यः पुनः पुनरुपदेष्टव्यं दुर्लक्ष्यत्वात् तथा छांदोग्योपनिषदिति नवकृत्वः श्वेतकेतुप्रतीत्याचार्यः शिष्यार्थमसकृदात्मोपदेशं गुरुराह तत्रादौ ज्ञानाधिकारिणामनधिकारिणमेवाह· ॥ १ ॥ श्लोक· यथा तथोपदेशेन कृतार्थः सत्वबुद्धिमान् ॥ आजीवमपिजिज्ञासुः परस्तत्र विमुह्यति ॥ २ ॥ टीका·- सत्वबुद्धिमान् शिष्यो यथातथा आपाततोप्युपदेशेन कृ-

नार्थः स्यात् अतएवकृतयुगे प्रणवमात्रोपदेशेनापिशिष्याः कृतार्थाः बभूवुःपरः असत्वबुद्धिः यावज्जीवंजिज्ञासुर-पि बहुधोपदिष्टोपिविमुह्यतियथाविरोचनोब्रह्मणा बहुधोपदिष्टोपि मुमोहैवेत्यर्थः॥ १॥ भाषाटीका·- अष्टावक्रमुनीजब शिष्यके मुखतें ज्ञानमयजो तीयउप्रकरण·एवमेवाष्टक १ यथासुखसप्तक २ शांतिचतुष्क ३ यहीसुनिकें पुनःप्रसन्नहोंतसंतें आत्मतत्वउपदेशतहें·यद्यपि कोउकहेंगेकि आत्मतत्वतो प्रथमही उपदेशकियो·फेरवार वारहु काहेकों करतुहे· तदुक्तं दुर्लक्ष्यमात्मनस्तत्वं प्रबोधयितुमजसा॥ मुहुस्तत्वोपदेशार्थं गुरुराहदयोदधिः·हेशिष्य यह आत्मतत्व बहुत दुर्लक्ष्यहे· तातें अंतेवासिभ्यःशिष्येभ्यः पुनःपुनःउपदेष्टव्यं·हे पुत्र तेरेअर्थ वारंवार कहतहों· जैसें छांदोग्य उपनिषदविषें श्वेतकेतुंप्रति·आचार्यः नवकृत्वः वारंवार उपदेशकियोहे·तेसेंही आत्मतत्व महादुर्लक्ष्पहे तातें पुनरुक्ति लक्षणा वाणीविषें शंका नाहीं जानें हेपुत्र, अब कहतहूंकि, ज्ञानको अधिकारीकोण·अरु अनधिकारी कोण सो कहतहों· सुनरेशिष्य, सत्वबुद्धिमान्·ज्याकी सात्विकीबुद्धिहे·निश्चय धैर्यसहित जोपुरुष हे सो·तथातथा उपदेशेन कृतार्थः ज्योंहीज्यों कोऊ दुर्वचन कहे कोऊ सुवचन कहे·कोऊ प्रवृत्तिकहे·कोऊ निवृत्तिकहे परियाकों वेंसमस्तवचन अध्यात्मविद्यारूपहे·परमउपदेशरूपहे· तातें ऐसो पुरुष जीवनमुक्तहे· और वाहि कछु करणीयनाहीं· आजीवं अपि जिज्ञासुः परस्तत्रविमुह्यति· जोसबनिकेहृदयकी जानतुहे· ब्रह्मादि स्तंभपर्यंत· सोऊ याके मतेमें भूलिरहे·याके हृदयकी जाने नाहीं॥ १॥

दोहा· जसतसहीउपदेशतें होतकृतार्थसुधीर॥ बहुजिज्ञासुअधीरकै उपजतमोहशरीर॥१॥ ॥
संस्कृत· अथ बंधमोक्षौसुखरोपायेन संग्रहेण नि रूपयति॥२॥ श्लोक· मोक्षोविषयवैरस्यंबं धोवैषयिकोरसः॥ एतावदेवविज्ञानंयथेच्छसित थाकुरु॥२॥ टीका· – मोक्षइति विषयेष्वनुरागा भावएवमोक्षः विषयेच्छानुरागस्तु बंधइत्यर्थः एवं एता वदेवबंधमोक्षयोर्वेत्तांतोर्विशिष्टमुत्कृष्टज्ञानं एवंज्ञात्वा त- त्वंयथेच्छसि तथाकुरु॥२॥ भाषाटीका· – मोक्षो विषयवैरस्यं· जब शब्द स्पर्श रूप रस गंध इत्यादिक वि- षयनितें विरक्तभये सबछोडे तब वहई मोक्ष· और कछु कर्णीनाहीं· ईश्वरबीच अरुजीवबीच एतनीये औरहे· य हओटीदूरिकरि तबएकके एक बंधोवैषयिकोरस जीवन्मु क्त हूकेकरिजो कदाचितविषयानिसों संगकरे तोहू बंधविष य संगसोई बंध और बंधन नाहीं· विज्ञानं एतावदेव· जाको· विज्ञान कहतहैसो एतनोई आगे ब्रह्माजो अनेक अध्यात्म· शास्त्र उपनिषद पढतेरहे· अनेक साधुनिसों सुनते रहे अ रुजाने समुझे· परिविषयनिसों प्रीतिछोडे तो सकल वृथाहे जो कछू पढ्योनाही· अरु शत्रुजानि करि विषयनिको त्याग करी तो तहांई मोक्ष याविज्ञानविना मोक्षनाहीं· तातें यों बं· धमोक्षकरि यथेच्छसि तथा कुरु· ज्यों तेरी इच्छा होइ त्यों हीकरु· एपरम विषरूपजे विषय तिनिसों संगकरिज्योंबंध्यो चाहेतो बंध· अरु संग छोडि छूट्यो चाहेतो दुःखसमुद्र तेंछूट बहुत कहासमझाइये॥२॥ दोहा· विषय नत्यागे मोक्षहे बंधविषयमनलाग॥ वहीतत्वविज्ञानको क

रइच्छाअनुराग॥२॥ संस्कृत· इदंतुविषयवैरस्यं तत्वबोधनार्थमित्याह॥३॥ श्लोक· वाग्मिप्रज्ञा- महोद्योगंजनंमूकंजडालसम्॥ करोतितत्वबोधोयमतस्त्यक्तोबुभुक्षुभिः॥३॥ टीका· - वाग्मीति अयंप्रसिद्धः आत्मतत्वबोधः वाग्मिनंबहुचतुरवाक्यभाषिणंमूकंकरोति· प्रज्ञंनानाविशेषवेदिनंजनंजडंकरोति महोद्योगंनानाक्रियानुष्ठानशालिनं अलसंकरोतिनिःष्क्रियमनसः प्रत्यक्प्रवणतया वागादयः कुंठिताभवंति· तद्रहितोभवतीत्यर्थः॥३॥ भाषाटीका· - अयंतत्वबोधः यहजोपरमतत्वज्ञानसो वाग्मिप्राज्ञ जनंजडीकरोति· अनेकजो वेदशास्त्रादिक शब्दब्रह्म ताविषे·परम निपुणहैं अतीव प्रसिद्ध पूज्यहैं· और अनेक उद्यम चातूर्य· विद्या प्रतिष्ठा भोगसामग्री भोगशक्ति इत्यादिकनि करि· संयुक्त ऐसोजो चतुर बडो पुरुष कोटिनमध्ये एककोऊ ताहूके हृदयमें जो यह तत्वज्ञान आई प्रवेश करै·तोहू एसोहू पुरुषको जडकरि डारै· बावरोकरिडारै· आलसी करिडारै कि तब वैसो प्रवीण प्रतिष्ठतु हुतो·परम पूज्य हुतो· किं अब ऐसो भयोजोजहांकहू पर्योहैतो पर्योहूहै· नागो उघारोहैतोहै· ए अशक्तिहैतोहै· नकोऊ क्रियानकर्मन· काहूचारिहूवर्णकी शिष्या मानेन आश्रमकी मानें लोकवेदशास्त्रादिकनिको काहूको कह्योनमाने· अरु काल मृत्यु मायामय कर्मादिक तेऊ सूझेनाही· काहूको कछुभयनसमुझे· जिनिके भयकरि ब्रह्मादिकऊ कंपायमान रहतहैतो ऐसो जडकरि डारै· अरु ऐसो शास्त्रज्ञ हुतो सो यौंव्है जाहि·जो कोऊ आई अशुद्ध पढै· कछू औरको औ

रई कहे प्रवृत्तिकी वा निवृत्त अरु अनेक भांतिके यंत्रादिक वाद्य बाजे· अनेक भांतिकरि राग होहिं· अरु अनेक भाईबंधु स्त्री चेरी सेवग पुत्र राजाधिकारी निंदा करे· किंवा अनेक राजादिक पंडितादिक अनेक भांतिकी स्तुति करें· परि यह कछू न समुझे· ऐसो बावरो करि डारें· अरु कितो द्रव्यके उपायवेकों भोगादिकनिके करिबेकों· वैसो प्रवीण हुतो कि अबजो अनेक तीर्थादिकनिहूं ले प्राप्त करिये· अनेक भांतिकरि स्नानादिक करिवेकों समुझाइवे· परि याके लेखे तैसो मगहदतैसी काशी· औरकी कहा जो आठऊ सिधि· नवऊ निधि· त्रिभुवनको राज्य आइ आगे ठाढो होई· आधीन होई· किंवा हाथी सिंह सर्पादिक सामुहे आवतु है· किंवा अग्नि जली है· तौ यह नऊनको अंगिकार करें· नइनतें टरिके· देहहूकी रक्षा करे अरु जो मोक्षकी कहीये तो कहूं संभावनाई नजानै एनाही· जो कोऊ मोक्षकी महिमा कहि सुनावे· अरु कहैंकि तोकों मोक्षपदवी दीजे· तोइ यह कछु समुझे एनाहीं· तातें ऐसो आलसी करि डारे· अरु बहुरि कैसो करे· महोद्योग· जहांलों· अनेक भांतिकरि संचित सामग्री अतीव परमप्रीय स्त्री पुत्र औरकी कहा· देहऊ जो आपनी तिनहूंकी कछु शकाइन राषे· ऐसो यह तत्वज्ञान अतो मुमुक्षुभिः त्यक्ता· जे महापुरुष परम दुःखमय संसार जानि करि· त्रिभुवनराज्य आठऊ सिद्धि औरऊ जे अनेक सुख तिनहूंतें विरक्त व्हेकरि केवल मोक्ष कहीकि इच्छाकरि स्थिरचित्त व्हेकरि रहेहैं· तिनि जो यातत्वज्ञानको षोज नकर्यो· अरु सुननेहूकरि नआदर कर्यो· नअंगिकार कर्यो· सो तो याहीतें जो यह तत्वज्ञान ऐसी चेष्टा भुलाइ डारतुहै जाके

रइच्छाअनुराग॥२॥ संस्कृत इदंतुविषयवैरस्यं तत्वबोधनार्थमित्याह॥३॥ श्लोक वाग्मिप्रज्ञा महोद्योगंजनंमूकंजडालसम्॥ करोतितत्वबोधोयमतस्त्यक्तोभुभुक्षुभिः॥३॥ टीका - वाग्मीति अयंप्रसिद्धः आत्मतत्वबोधः वाग्मिनं बहुचतुरवाक्य भाषिणंमूकंकरोति प्रज्ञंनानाविशेषवेदिनंजनंजडंकरोति महोद्योगंनानाक्रियानुष्ठानशालिनं अलसं करोतिनिःष्क्रियंमनसः प्रत्यक्प्रवणतया वागादयः कुंठिताभवंति तद्रहितोभवतीत्यर्थः॥३॥ भाषाटीका - अयंतत्वबोधः यहजो परम तत्वज्ञान सो वाग्मिप्राज्ञ जनं जडीकरोति अनेकजो वेदशास्त्रादिक शब्दब्रह्म ताविषे परम निपुणहैं अतीव प्रसिद्ध पूज्यहैं और अनेक उद्यम चातुर्य विद्या प्रतिष्ठा भोग सामग्री भोगशक्ति इत्यादिकनि करि संयुक्त ऐसोजो चतुर बडो पुरुष कोटिन मध्ये एककोऊ ताहूके हृदयमें जो यह तत्वज्ञान आई प्रवेश करै तौहू एसोहू पुरुषको जडकरि डारै बावरोकरिडारै आलसी करिडारै कि तब वैसो प्रवीण प्रतिष्ठतु हुतो परम पूज्य हुतो कि अब ऐसो भयोजोजहांकहू पर्योहैतो पर्योहू है नागो उघारोहैतोहै ए अशुचिहैतोहै नकोऊ क्रियानकर्मनकाहू चारि हू वर्णकी शिष्या मानन आश्रमकी मानै लोक वेदशास्त्रादिकनिको काहूको कह्योन मानै अरु कालमृत्यु मायामय कर्मादिक तेऊ सूझैनाही काहूको कछुभयनसमुझै जिनिके भयकरि ब्रह्मादिकऊ कंपायमान रहतहैतो ऐसो जडकरि डारै अरु ऐसो शास्त्रज्ञ हुतो सो यौहैजाहि जो कोऊ आई अशुद्धपढै कछू औरको औ

ज्ञानी

रई कहै प्रवृत्तिकी वा निवृत्त अरु अनेक भांतिके यंत्रादिक वाद्य बाजे· अनेक भांतिकरि रागह्वोहिं· अरु अनेक भाईबंधु स्त्री चेरी सेवग पुत्र राजाधिकारी निंदा करै· किंवा अनेक राजादिक पंडितादिक अनेक भांतिकी स्तुति करै· परि यह कछू न समुझै· ऐसो बावरो करि डारै· अरु किती द्रव्यके उपायवेकों भोगादिकनिके करिवेकों· वैसो प्रवीण हुतो कि अबजो अनेक तीर्थादिकनिहूं ले प्राप्त करिये· अनेक भांतिकरि स्नानादिक करिवेकों समुझाइवे· परि याके लेषे तैसो मगहद तैसी काशी· औरकी कहा जो आठऊ सिधि· नवऊ निधि· त्रिभुवनको राज्य आइ आगे ठादो होई· आधीन होई· किंवा हाथी सिंह सर्पादिक सामुहे आवतु है· किंवा अग्निजली है· तौ यह नऊनको अंगिकार करै· नइनतें टरिके· देहहूकी रक्षा करै अरु जो मोक्षकी कहीये तो कहूं संभाव नाई नेजानै एनाही· जो कोऊ मोक्षकी महिमा कहि सुनावै· अरु कहैकि तोकों मोक्षपदवी दीजे· तोहू यह कछु समुझै एनाहीं· तातें ऐसो आलसी करि डारै· अरु बहुरि कैसो· करै· महोद्योग· जहांलों· अनेक भांतिकरि संचित सामग्री अतीव परमप्रीय स्त्रीपुत्र औरकी कहा· देहऊ जो आपनी तिनहूंकी कछु शङ्कि न राषे· ऐसो यह तत्वज्ञान अतो मुमुक्षुभिः त्यक्ता· जे महापुरुष परम दुःखमय ससार जानि करि त्रिभुवनराज्य आठऊ सिद्धि और ऊजे अनेक सुख तिनहूंतें विरक्त व्हैकरि केवल मोक्ष कहीकि इच्छाकरि स्थिर चित्तव्है करि रहैहैं· तिनिजो यातत्वज्ञानको षोज न कस्यौ· अरु सुननेहू करि न आदर कस्यौ· न अंगिकार कस्यौ· सो तो याहीतें जो यह तत्वज्ञान ऐसी चेष्टा भुलाइ डारतु है जाके

घरमें प्रवेश भये ते औरकी कहा मोक्षकी शुद्धि कदाचित् नकरै. अरु स्तुनिहू करि कदाचित् इच्छा नउपजै तो ऐसो है यह तत्वज्ञान मोक्षके वांछक जे है. तिनिकों तो शत्रुरूप है. औरनिकी कहा. या श्लोक करि अष्टावक्र तर्क वचन कहे है. तत्वज्ञानकी तो निंदासी जनाई करि स्तुति करि है. त्यौंही कबीरजीके वचन तथा. अरु मोक्षके वांछक जे है तिनिकी स्तुतिसी जनाइ करि ज्ञानीसे जनाई करि परम अज्ञानीनतें अज्ञानी कह जनाए कि. देषरे पुत्र; ता प्रभु ईश्वरकों पाये विनु स्तुरवनाही. एक ब्रह्म और इंद्रिय मनोगोचर समस्त माया तातें जेकोइ संसारकों दुःखमय जानिकरि सबकी वांछा छोडि बैठे है. अरु मोक्षकी इच्छा मनमें राषे है. तो तिनुतें अज्ञानी त्रिगुण विस्तारविषै कोऊ नाही वे प्रभु ईश्वर इच्छा अनिच्छा बंध मोक्ष इत्यादि समस्त तें दूरि. तातें वे पुरुष संसार सरोवर कों छांडि संसार समुद्रविषै परत है. तातें देषरे पुत्र, तू समस्तकी शुद्धि भुलाई करि एक निर्भय स्थल ईश्वरताविषै लीन हो किंबहुना ॥३॥ दोहा. वाचक ज्ञानीउद्योगी. मूकजडालस होय ॥ यहीतत्वके बोधकों भोगीत्यागत सोय ॥३॥ संस्कृत. यतोऽयंतत्वबोधः वागादीन् कुंठितान् करोतीति हेतोर्भोगेच्छुभिः त्यक्तः अनादृत इत्यर्थः तत्व बोधसिद्ध्यर्थमुपदिशति ॥४॥ श्लोक ॥ नत्वंदेहोनतेदेहो भोक्ताकर्त्तानवाभवान् ॥ चिद्रूपोसिसदासाक्षीनिरपेक्षःसुखंचर ॥४॥ टीका. -न त्वमिति. त्वंदेहादिरूपोनभवसि यतश्चिद्रूपोसिनतेतव देहबंधः असंगोह्ययंपुरुष इतिश्रुतेः नवाभवान् कर्त्ता भोक्ता यतः कर्तृभोक्तृप्रभृतीनां सदासाक्षी योयत्साक्षी सतद्भि

न्नः यथाघटसाक्षीघटादित्यर्थः अतस्त्वंदेहसंबंध्यनपेक्षः सन् सुखंचरेत्यर्थः॥४॥ भाषाटीका - हेपुत्र, जोकदाचित् कहैकि जोसत्कर्मादिकनकरियेतोक्योंकरिसुखपाइये· अरु अनेक सुखादिकनिको अंगीकारनकरिये तो यहक्योंकरिहोई· अरु और रह्योदेहतें ममत्वतोरनोकह्यो सोयह क्योंकरि होइ तौसुन· नत्वंदेहः तूंजोदेहविषें· आत्मबुद्धि राषतुहैकि यहमेंसोतो देह तूंनाहीं·देष जबया देहतें आत्माप्रयाणकरतुहै तबजे कोऊ आपने कहावत· है तेतो अनेकविलाप करतसंते देहको वेगेही घरतें दूरिकरतहै तातें देह तूंनाहीं· अरुनतेदेहः जो कदाचित कहैकि· भलौ यहजानी· मैंन्यारो देह न्यारी परि यहतो परमप्रियहैं जाकरि अनेक सुख होहि देषिये·सुनिये कहिये· करिये औरअनेक· तातें ऐसी आपनीदेह तातें ममत्व क्यों दूरि करिये तौसुनु· यहदेह तेरीनाहीं·यहतो अनेक भांतिके कर्म करि कर्मबंधननिसों तोकों बांधि कालके हाथ देकरि आप एक पगभरिचलैनाही· तूं जाइकरि तिनि कर्मनिको नचायो नाचहि· तातैं तेरीदेह काहेकी·यहतो परमशत्रुहै· अरु कर्तात्वंन तेरी शक्तिपाईकरि यह जडदेह इंद्रियादिक अनेक कर्म· निविषैं नसरहोतीहै· तूंन्यारो अकर्त्ता निःकर्म· अरु भोक्ता न· तूंतोपरमसुखमयहै· अनीहहै ·जाके कौनहू वातकीवांछाहीकु· कौनई व्यापना होइतौ ताको कछु भोगादिक कहीयेजे कोऊभोग कहीयतहै·तेसमस्ततो जडहैं· तोहीतें चेतनसे होतहैं· तातें चेतनसों अरुजडसों कैसो संग·तूं देहसो आस क्त ह्वैकरि क्यों कर्त्ता भोक्ता ह्वैकरि भ्रमतुहै· भवान्चिद्रूपोसि तूंतो परम चैतन्य स्वरूपहै·जाहिविनु यह देहै आ·

दि देकरि समस्त इंद्रियादिक ने कछु करि न सकें· अरु रहि न सकें· तेरी ही आधार हैं· तूं स्वतः प्रकास सदा साक्षि जन्म- स्थिति संहार·जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति·सुख·दुःख·पुण्य पाप बंधमोक्षादिक तिनिको दृष्टारूप है· तूं सदा एकरस है·अरु जो कोऊ दूजो होइ तो बांधै·छोडै·जो एक तूं ही परमानंद स्वरूप विराजतु है तो ऐसी हीनता·दुर्बुद्धि मनविषे·क्यों आनहिं· बंध्यो छूट्यो कहा वारवार करतु है· निरापेक्षः जाके कोन हू वातकी अपेक्षा होइ·सो पाये अनपाये सुखदुःखादिक पावै·तूं सदा परम अक्षय सुखस्वरूप अद्वैत अनीह अरु जे कछू नाना प्रकारके भेद सो जानियतु हैं· ते समस्त आपने ही मन करि लीये हैं·जब ही छोडि दीजही·तब ही कछु है ए· नाहीं·एक कोएक· तातें यों जानि करि सुखंचरः देहादिक· समस्त व्यवहार झूठो जानिकरि एक आत्मस्वरूपकी भावनाराषि सुख दुःखमय ज्यौं भावै त्यौं रहु· नविधि· ननिषेध नस्वर्ग·ननर्क·सदा आनंदमय विराजु·किमन्यत् दोहा देहनतेरी तूंनदेह· भोक्ताकर्त्तानाहिं॥ सबसारवीनिरपेक्षतु हि सुखीविचरजगमांहि॥४॥ संस्कृत· निरपेक्षत्वमुपपादयितुमाह॥५॥ श्लोक· रागद्वेषौ मनोधर्मौ न मनस्ते कदाचन॥ निर्विकल्पोसि बोधात्मा निर्विकारः सुखंचर॥ ५॥ टीका· - रागेति रागद्वेषौ तु मनोधर्मौ मनसस्तु कदाचिदपि तव संबंधो न भवतो अहंत्वदध्यासात् रागाद्यध्यासमात्रं कुर्वित्यर्थः ननु रागद्वेषौ ममैव धर्मौ कथं नेत्याशंक्याह· निर्विकल्प इति· यतस्त्वं निर्विकल्पः बोधात्मा चासि अतो रागादिविचार रहितः सन् सुखं चरेत्यर्थः॥५॥ भाषाटीका- हे पुत्र·रागद्वेषौ मनो·

धर्मो॰ रागअरु द्वेष एसमस्त जब मनउपज्यो तब देहविषैअ हंकार बांध्यो तब देहनिमित्त सुख दुःखादिक राग द्वेषादिक नानात्व उपज्यो तातें नमनस्ते॰ जामनके आचरण एसकलहैं सोमनही तेरोनाहीं॰ नआदिहुतो॰ अरु अंतरहसी तोहूतें॰ उपज्यो हो तोही विषें लीन व्है सो मन उपज्योतो द्वैत भावप्रकाश्यो॰ मनलीनभयो तब द्वैतभाव लीनभयो॰ निर्विशेषोसी तू विशेषा विशेष जहांलों द्वैत भावहै॰ तिन सबनकर रहित है॰ एसकल मिथ्याहै॰ मनकृतहै॰ बहुरि कैसोहै॰ तू बोधात्माचैतन्य स्वरूप ज्ञानस्वरूप यहजो कछु अज्ञान सो मनकृतहै॰ तू निर्विकारः जहांलों॰ जन्ममरण अवस्था सुख दुःखादिक त॰ हांलों सकल मनकृत तू सबनितें न्यारो यों जानि करि॰ सुखं चर॰ सुखपूर्वक ज्यों भावें त्यों आचर किंबहुना ॥५॥ दोहा॰ रागद्वेषमनधर्म है विनमनकछुहननाहिं॥ निर्विशेष निजबोधतुहि सुखीविचरजगमांहि॥५॥ संस्कृत ॥ श्लोक॰ सर्वभूतेषुचात्मानंसर्वभूतानिचात्मनि ॥ विज्ञायनिरहंकारोनिर्ममस्त्वंसुखीभव॥६॥ टीका॰ - सर्वेति सर्वभूतेषु कारणत्वेनानुस्यूतमात्मानंविज्ञायविभाव्यसर्वभूतानिचात्मनि अध्यस्तानिइति विभाव्य अहंकारादेतत्सर्वस्यात्मनेक स्फुरणं अहं ममाभिमानरहितस्त्वंसुखीभव॥६॥ भाषाटीका॰ - हेपुत्र सर्वभूतेषुआत्मानंचविज्ञाय जहांलों ब्रह्मादिस्थावरपर्यंत स्थूलसूक्ष्मविस्तारहै तासमस्तविषें एक केवल आपुहीकों जानिक॰ रि ज्यों एकहीदेह विषें नाना प्रकारके उत्तम मध्यमादि अंग कहीयत है॰ परि केवल देहईहै॰ त्यों जानि करि अरु सर्वभूतानिचात्मनि समस्तविस्तारको आपुहीविषें जानिकरि ज्यों त

रंगेसमुद्रविषें·समुद्रतरंगनिविषें·योंजानिकरिनिरहंकार यो जो कहतुहैकियहमेंवहश्रोरऐसो आपुको खंडनकर तुहै सो यह अज्ञान दूरिकरि ऐसोकरु अरु निर्मम· यहजो· कहतुहैकि यहमेरो अरुयहमेरो नाहीं सोजो एएक तूही· है· दूजोहैए नाहीं· तौभेद कैसो· योंजानिकरि सुखीभव जो· कछु संसार कहीयतु है· सोयाहीका अहंकार ममताकों कही यतुहै· तातें इनकों छोडि· ज्यों तेरो परमानंदस्वरूप है त्योंही होकिमन्यत् ॥६॥ दोहा· सर्वभूतमें आतमा ब्रह्म विषैं जगजान॥ अहंकारममतासकल त्यागमहासुखमा न॥ ६॥ संस्कृत· सर्वभूतानिचात्मनीत्येतद्दृश- दयति॥ ७॥ श्लोक· विश्वंस्फुरतियत्रेदं तरंगा इवसागरे ॥ तत्त्वमेवनसंदेहश्चिन्मूर्तेविज्वरोभव ॥ ॥७॥ टीका· - विश्वमिति यदेदंविश्वंसागरे तरंगाइवा धिष्ठानाभिन्नंतच्चैतन्यमेवअंतःकरणात् हेचिन्मूर्ते त्वंवि ज्वरोभव चिन्मात्रोहमित्यनुभवान्निवृत्तसर्वसंतापोभवेत्य र्थः॥ ७॥ भाषाटीका· - यत्रइदंविश्वंस्फुरति·ज्यासत्- त्यानंत स्वरूपविषैहै· दूजो नाहि·परियह संसार दूजोसोआ भासतुहै· कौनभांति सागरेतरंगाइव· जाप्रकार एकसमुद्रवि षें नानाप्रकारकी तरंग केवल कहिवे मात्र है· त्यों हेचिन्मूर्तेचैत न्यस्वरूप· त्वमेव सो सत्यस्वरूप दूजो नाहीं एक तू ही है· न· संदेहः यविषेंजोसंदेह सोई संसार जातें याविषें निश्चय- आनिकरि विज्वरोभवः परम शांतहो इत्यर्थः ॥ ७॥ ॥ दोहा· विश्वस्फुरतमें ब्रह्ममें ज्यों तरंगदरियाव॥ सोतूं निःसंदेहहै चिन्मूर्तीसुखपाव॥ ७॥ संस्कृत· प रमकारुणिकतयापुनः पुनर्बोधयति॥ ८॥ श्लोक·

श्रद्धस्वतातश्रद्धस्वमात्रमोहं कुरुष्वभो ॥ ज्ञानस्व
रूपोभगवानात्मात्वंप्रकृतेःपरः॥८॥ टीका.-
श्रद्धस्वेति श्रद्धस्वतातश्रद्धस्व अत्रचिद्रूपतया असंभाव-
नाविपरीतभावनारूपंनकुरुष्व अत्रेत्युक्तंविशदयति
ज्ञानस्वरूपःप्रकृतेः परस्त्वंकीदृशस्त्वंभगवान् तत्पदार्थः
तथाआत्मात्वंपदार्थः ॥८॥ भाषाटीका.- भोता
त हेपुत्र श्रद्धस्वतात श्रद्धस्व बड़ा आनिकरि आपकूधन्य-
मानिकरि निश्चय आनिकरि एकनिकरिहृदयविषेंधरु. अ
त्रमोहंनकुरुष्व. इनिवचननिनें समस्तमोह दूरि होत हैं तातें
इहां असावधान कदाचित मतहोहि देष. ज्ञानस्वरूपोभ
गवान् ज्ञानमूर्तिजोईश्वर षड्गुणैश्वर्यसंपन्न सर्व साक्षी.
आत्मा सर्वव्यापक प्रकृतेःपरः जाकीशक्तिकरियह त्रिगु-
णात्मिकमाया उत्पत्तिप्रतिपालसंहारादिकनिविषें शक्ति
वंत होतिहै.ऐसोजो स्वरूप सत्वं सो और दूजो नाहीं. केऊक
बल तूहीहै. ज्यों गृह पृथ्वीतें न्यारोनाहीं. त्यौं यहनिश्चय
आनिकरि एकवस्वरूपह्वो किमन्यत् ॥ ८॥ दोहा.
हेसुतश्रद्धाआनिकर मोहनकरअतिकूर॥ ज्ञानरूपआ
तमतुही निजमायातेंदूर॥ ८॥ संस्कृत. श्लो
कः गुणैःसंवेष्टितोदेहस्तिष्ठत्यायातियातिच
॥ आत्मानगंतानागंताकिमेनमनुशोचसि ॥ ९॥
टीका. - गुणैरिंद्रियादिभिः संवेष्टितो देहो लोकेति-
ष्ठतितथा आयाति तथाकिंचित्कालंयातिच गच्छति देहा
दिभिन्न आत्मानगंतानाप्यागंतातोहं गंताहं गमीष्यामी
त्येव मेनंकिंशोचसि देहधर्मैरात्मानंमाशोचेत्यर्थः ॥ ९॥
भाषाटीका. - गुणैःसंवेष्टितोदेहः सत्वरजस्तमइति.

तीनिगुणनिकरि रचितजो देहसो आयाति तिष्ठति याति च ब्रह्माके लोकतें शेष देवलोक पर्यंत संसारचक्रविषेंउपजतिहै· वर्ततिहै· नष्टहोतिहै आत्मानगंता आगंता·आत्मान कौनहू वस्तुकरि रच्यो·नकहूं जाई नआवे·आत्मास्वतःसिद्ध· स्वतः प्रकाशसर्वव्यापक अखंडित एकअविनाशी· तातें एनंकिं अनुशोचसि· या आत्माकों·क्यों शोचकरतुहै·कि उपज्यो·किंवृद्ध भयो किंबढ्यो किंसुखकिंदुःख इत्यादिक सकल देहकोंहै· कौनभांति ज्यों·आकाशविषें नानाप्रकारके पात्रहैं· अरु एकओर उपजाइवै·एक·फूटिजाहि·एकवर्ते·एक केतिओ दूर लेजाइये·पारि आकाशनउपजै· नविनसै· नआवे· नजाइ· सदा अक्षय एकरस त्योंजानि करि सुखीहो इत्यर्थः॥९॥ दोहा वेष्टितदेहगुणनितें तिष्ठत आवतजात॥ आतमजातनआतकछु शोचनकरियेतात॥९॥ संस्कृत नापि देहस्थिसुक्रांतिभ्यांतव वृद्धिहानीत्याह॥२०॥ श्लोक देहस्तिष्ठतुकल्पांतंगच्छत्वद्यैववापुनः॥ क्ववृद्धिः क्वचवाहानिस्तवचिन्मात्ररूपिणः॥२०॥ टीका·- देहइति नित्यचिन्मात्ररूपिणः तवदेहस्थित्यानवृद्धिः नवादेहनिवृत्या हानिरित्यर्थः॥२०॥ भाषाटीका·- देह कल्पांत तिष्ठतु·जोयहदेह ब्रह्माकेआयुसमान रहौतो रहो· अद्यैववागच्छतु·जो आजहीजाऊतोजाऊ· चिन्मात्ररूपिणस्तव· केवल अक्षय चैतन्यमूर्तिजो एकतू ताकी क्ववृद्धिः क्वचवाहानिः काहेतें वृद्धिः काहेतें क्षति ज्यों समुद्रविषें तरंगें उपजे तो समुद्रकी कछु वृद्धिनाहीं· अरु निवर्त भयेकछु क्षांतिनाहीं·योंजानिकरि

सुखस्वरूपहो किमन्यत्॥१०॥ दोहा॰ देहरहो कल्पांतलों भावैंअबहीजाय॥हानिवृद्धितोकौंकहां तूं निजचेतनताय॥१०॥ संस्कृत॥ श्लोकः त्वय्य नंतमहांभोधौविश्ववीचिःस्वभावतः॥उदेतुवास्त मायातु नतेवृद्धिर्नवाक्षतिः॥११॥ टीका॰ - त्व यीति॰ विश्वाख्यंवीचिः त्वय्यनंतचित्समुद्रे उदेतु अथ वा॰ स्तमायातु नतेवृद्धिःनवाक्षतिः तवानंतत्वादित्यर्थः॥११॥

भाषाटीका॰ - त्वयिअनंत महांभोधौ॰ तूंहीजोहै अपा रबडो समुद्र ताविषैं विश्ववीचिस्वभावतः संसारईभयो जो नानाप्रकारकीलहरि स्वभावहीतें सहजही उदेस्कवा स्तमायातु तेरी समुद्ररूपकी नउपजे तें वृद्धि॰ नांविनसे तें क्षतिः तातें योंजानिकरि सुखीहो किमन्यत्॥११॥ ॥ दोहा॰ तूंअनंतसागरविषे जगततरंगसमान॥ लहर वधेजल नावधै घटेनजलकी हान॥११॥ संस्कृत ॥ श्लोकः नात चिन्मात्ररूपोसिनतेभिन्नमि दंजगत्॥ अतः कस्यकथंकुत्र हेयोपादेयकल्पना ॥१२॥ टीका॰ - नातेति सर्वस्यत्वदभिन्नत्वान्न हेयमुपादेयमित्यर्थः॥१२॥ भाषाटीका॰ - तात॰ हेपुत्र॰ चिन्मात्ररूपोसि केवल एक चैतन्यमूर्ति तूंहीहै दू जोकछू हैयेनाहीं इदंजगतेभिन्नंन॰ जोकहै यहसंसार जोहैसो कहांतें दूषु॰ यहसंसार जोकछु कहावतुहै सो॰ तोतें न्यारो नाहीं केवल तूंहीज्यों देहविषें अनेक अंग॰ अतः याहीतें कस्यकथंकुत्रहेयोपादेयकल्पना जोदू जोहैयेनाहीं तोकौनुकहा॰ त्यागे कौनकहांग्रहे॰ कहांउ त्तम॰ कहाअनुत्तम॰ तातें एसमस्तमनकी भेदकल्पना-

छोड़ तूं सुखस्वरूपहै ॥१२॥ दोहा. हैसुतूचेतन रूपतुहि नहीभिन्नसंसार॥ जानैकिसकौंकहाहै छोडणग्रहणविचार॥१२॥ संस्कृत. श्लोक. एकस्मिन्नव्ययेशांतेचिदाकाशेमलेत्वयि॥ कुतोजन्मकुतः कर्मकुतोहंकारएवच॥१३॥ टीका. - एकस्मिन् सजातीय विजातीय स्वगत भेदशून्ये अव्यये शांतेच कार्यशून्ये चिदाकाशेनिर्मलेच सर्वोपाधिशून्येच त्वयि कुतो जन्मकुतः कर्मकुतश्चाहंकारः द्वितीयस्यहेतोरभावात् अव्ययस्यचजन्मासंभवात् कार्यशून्यस्यच कर्म कुतः कर्तृत्वासंभवात् निर्मलस्याहंकारासंभवादित्यर्थः॥१३॥ भाषाटीका. - एकस्मिन्त्वयि. एकई अद्वैतस्वरूपजोहैतूं कैसोहै. तूं अव्यय. अविनाशी ऐसै तेरे एक स्वरूपविषैं कुतोजन्मकुतः कर्म. जो अजन्माती जन्म कैसो जे अविनाशीतौ विनाश कैसें. जो एकहीतो वर्जा कौन वस्तुको अरु अहंकार एव वाकुतः यहजो मनमें आवतुहैकि पहमेंयह और तोयहां कौन ज्ञानहै कैसोतूं शांते परमशीतलसुखस्वरूपहै. अरु चिदाकाशे. ज्यौं आकाश अजन्मा अविनाशी अखंडित अलेपक अनिच्छ अनावृत्त. अपार अनंत अकार ज्योंतूं अरु और लक्षणनि संयुक्त तौ आकाश समान परियहबडो भेदजो आकाशजड. तू चैतन्यमूर्ति अरु अमले. तूंजो कहतुहैकि मेंअशुद्ध. व्हैकरि ब्रह्मकों मिलौं तो ऐसो अज्ञान क्यौं मनमें आनतुहै. तूंवोपरमनिर्मल. - स्वरूपहै. ज्यौं लगि मनमें मलिनता धरि लईहै तोलौं अनेकजतनकरि तिहिंतो कछुनाहीं जबही आपनो निर्मलस्वरूप समुझही तबही निर्मलकोनिर्मलतातें ऐसोएकआ

त्मस्वरूप जानिकरि सुखीहो इत्यर्थः ॥१३॥ दोहा· एकहिअव्ययशांतचिद् निराकारनिर्मान॥ तामेंजन्मरुक मेंकहा अहंकारअभिमान॥१३॥ संस्कृत· एकत्वमुपपादयति॥१४॥ श्लोक यस्त्वंपश्यसितत्रैकस्त्वमेकः प्रतिभाससे॥ किंपृथक् भासतेस्वर्णात्कटकांगदनूपुरम्॥१४॥ टीका· -यस्त्वमिति यत्यत् कार्यंत्वंपश्यसितत्रकारणरूपस्त्वमेव एकःप्रतिभाससे इत्यर्थः॥१४॥ भाषाटीका· -हेपुत्र,यस्त्वंपश्यसि यहजोकछुविस्तार तूंदेषतुहे· तत्र तासमस्तविषें एकस्त्वमेवप्रतिभाससे· केवल एकतूंही शोभतुहै· दूजोनाहीं कौनभांति· दृष्टांत कटकांगदनूपुरम् स्वर्णात् किं पृथग्भासते· माला मुंदरि मुकुट कंकण नूपुर इनिको आदि देकरि अनेक भांतिके आभरणतेकहा· सोनेतें· न्यारोहै· किंतु सोनोईहै· वैनाम मात्रहीहै· ताहीप्रकार केवल एक आत्माबुद्धि इनकरि सुखीहोहु इति· ॥१४॥ ॥ दोहा· जोतूंदेखत एकमय तुहिसोभितइतरंग॥ कहाजुदोजुसुवर्णतें भाषतभूषणअंग॥१४॥ संस्कृत·॥ श्लोक अयंसोहमयंनाहं विभागमितिसंत्यज॥ सर्वमात्मेतिनिश्चित्य निर्विकल्पःसुखीभव॥१५॥ टीका· - अयसोहमिति· कारणरूपः आत्मैवसर्वमितिचित्ताद्भेदभ्रमंत्यज तथाचनिर्विकल्पो विगत नानाप्रतिभासः सन् सुखी भवद्वितीय प्रतिभावनादतिदुःखंभवतीत्यर्थः॥१५॥ भाषाटीका -अयसोहं यहजोहौंसोमेंहौं· अयंनाहं· यहमेंनाहीं· पह और· इतिविभागंसंत्यज्य· यहजो खंडित करणो भेद

कद कां
ग दूटो
स्वर्ण वंद
त्यर्थः

कोआनिवो सोसमस्त दूरि करु सर्व आत्मा· भाई जोक· छु इंद्रिय मनोगोचर है· अरु इंद्रिय मनो अतीत है·सोस मस्त एक आत्मा मे ही हों· इतिनिश्चित्य· ज्यों कहे सुनहि त्यों ही प्रतीत करि हृदय मे आनिकरि निःसंकल्पः जेकछु द्वैतभावके संकल्प है ते समस्त छोडि करि सुखी व ज्यों सुख स्वरूप है त्यों ही हो इत्यर्थः ॥१५॥ दोहा· य हि मैं हूं मै नाहि यहि मै नाहीं यह ओर॥ तजो द्वैत आतम विषै निश्चय सुखइकठोर॥ १५॥ संस्कृत· विभा गत्यागे युक्तिमाह·॥१६॥ श्लोक· तवैवज्ञानतो विश्वंत्वमेकः परमार्थतः॥ त्वत्तोन्योनास्तिसंसारी नासंसारीचकश्चन॥१६॥ टीका· - तवैवेति तवै वाज्ञानतोविश्वं विश्वाकारो विक्षेपः अतः परमार्थतस्त्वमेकः अतः संसार्यसंसारीत्त्वत्तोनान्यः कश्चिदित्यर्थः ॥१६॥ भाषाटीका· - हेपुत्र विश्वं तवैव अज्ञानतोभाति अहो कछु संसार करि जानतु है· सो समस्त केवल तेरेही अज्ञा· नतें जान्यो सो परतु है·परि परमार्थतः एकस्त्वमेव विचारि करि देषै ते केवल एक तूही है· संसारित्वत्तोन्यो नास्ति· यह· जो संसार कहि सो तोहितें दूजो नाही· तूंही है· अरु कश्चन· असंसारीन· कोऊ असंसारी नाहीं· जो एक तूंही है· तोकों नऊपजो· कौनविसे कौनबंधे· कौन छूटे· यों एक अद्वैत आ त्मास्वरूप जानिकरि सुखी होइनि ॥१६॥ दोहा· जगतेरे अज्ञानतें ब्रह्मज्ञानतेंजोय॥ तूंनजु दो संसारतैं वि श्वदूरनहिहोय॥ १६॥ संस्कृत· श्लोक· भ्रां तिमात्रमिदंविश्वंनाकिंचिदितिनिश्चयी॥ निर्वासनो स्फूर्तिमात्रो नकिंचिदिवशाम्यति॥१७॥ टीका·

इदंविश्वंभ्रांतिमात्रसिद्धं अतोकिंचित् पृथक्सत्तारहि
तमित्यर्थः इतिनिश्चयीअंतरेवसर्वस्यनिरस्तत्वान्निर्वास
नस्फूर्त्तिमात्रोवासनारहितस्फूर्तिमात्रः सन् नकिंचिद्दिव·
निरस्ताशेषेविशेषःसन्शाम्यति ॥१७॥ भाषाटीका·
भ्रांतिमात्रइदंविश्वं यहजोकछुसंसार कहीयतुहैसोतो·
सकल केवल आपनेहीमनको भ्रमहै· नाहीतो कछुहैयेना
हीं· एक आत्मस्वरूपईहै· ज्यौं कोऊबालकखेलतेसंते भ्रमै
तबसमस्तस्थिर वस्तु भ्रमतीसीदेषै· त्यौंहीतातें नकिंचित्
कछूहैयेनाहीं· इतिनिश्चयी· यहप्रतीतजाके हृदयविषें·
आइहैसो निर्वासनः ज्यौंद्वैत भावदूरिही कर्‍योहै तौवास·
नाकौंनवातकी करै· तातें स्फूर्तिमात्र प्रकाशरूप भयोहै·अ
ज्ञानजडता दूरिभईहै· तातें तत्क्षणात्· ताहीक्षणमात्र य
हज्ञान आवतमात्र· अवशाम्यति·परमशांत ताकौं प्राप्त·
होई· अक्षय सुखरूप होई· किमन्यत् ॥१७॥ दोहा·
भ्रांतिमात्रमनकृतजगत निश्चयओरनजान॥ व्हैप्रकास
निर्वासना परमशांतिसुखमान॥१७॥ संस्कृत· ॥
श्लोकः एकएवभवांभोधावासीदस्तिभविष्यति
॥ नतेबंधोस्तिमोक्षोवा कृतकृत्यःसुखंचर॥१८
टीका·- एकएवेति कालत्रयेपिभवांभोधौ एकस्त्वमेव
अतस्तवबंधमोक्षौ नस्तः अतस्त्वं कृतकृत्यःसन्सुखं
चर॥१८॥ भाषाटीका·- भवांभोधौएकएवआः
सीद· यहजोसंसार समुद्रताविषें केवल एकआत्माईहु·
तौ औरद्वैत कछुहुतो नाहीं· अर अस्ति अबहूं औरक
छूहैएनाहीं सोईहै· अभविष्यति आगेहू· औरकछु·
होसीनाहीं·जोहुतोसोईहै· अरुसोईरहसी· नतेबंधो

स्ति मोक्षोवा जो दूजो होए नाहीं एक तूंही है तौ कैसो बंध के
सो मोक्ष· नबंधन मोक्षः कृतकृत्यः तूं क्यों कहतु है किभाई
मैं केहूभांति कृतार्थ होऊ सोतो तूं तो कृतार्थ है· आपकोंस
मुक्ति सुखंचर· दुःखभ्रमदूरिकरि सुखरूपविराज इत्या
दि·॥१८॥ दोहा· एकहिभवसागरविषें वर्त्तनभूतभ
विष्य·॥ तातैंबंधनमोक्षनहिं कृतकृत्योहेशिष्य॥१८॥॥
संस्कृत· ॥ श्लोक· मासंकल्पविकल्पाभ्यां चित्तं
क्षोभयचिन्मय॥ उपशाम्य सुखंतिष्ठ स्वात्मन्यानंदवि
ग्रहे॥१९॥ टीका· - मासंकल्पेति हेचिन्मय त्वंसंक
ल्पविकल्पाभ्यां चित्तंमा क्षोभय· उपशाम्य उपरत संकल्पवि
कल्पोभव आनंदरूपे स्वात्मनि सुखंतिष्ठ ॥१९॥ भा·
षाटीका· - हेचिन्मय चैतन्यस्वरूप जाका शक्तिकरिज
ड एसमस्त देह इंद्रिय मन बुद्धि चित्त अहंकारादिक चेत·
नसे व्हैकरि अनेक अर्थनिविषें प्रवर्त्त तहै ऐसोजो तूं सो
मासंकल्प विकल्पाभ्यां चित्तंक्षोभय· अनेकजे संकल्पवि
कल्प भेदाभेद तिनिकरि चित्तकों क्यों वादिहि क्षोभउप
जावतु है· स्वात्मनि आनंदविग्रहो· एक सर्वव्यापी तूंही
जो परम आनंदस्वरूप ताविषें उपशाम्य मनस्थिर करिकें
सुखंतिष्ठ सुखस्वरूपह्वो इति ॥१९॥ दोहा· यहि
संकल्पविकल्पनें क्षोभनकरियेचित्त॥ मनस्थिर करहेचि
न्मय सुखआनंदनिचित्त॥१९॥ संस्कृत· ॥
ध्यानमपित्यजेत्याह॥२०॥ श्लोक· त्यजावधा
नंसर्वत्रमाकिंचिद्धृदिधारय॥ आत्मात्वंमुक्तएवा
सिकिंविमृश्यकरिष्यसि॥२०॥ ॥ इतितत्वो
पदेश विंशतिकंप्रकरणपंचदशंसमाप्तम्॥१५॥

टीका॰ – त्यजेति सर्वत्रध्यानंत्यज कुत्रापिध्यानंमाका॰
र्षीरित्यर्थः एतदेव विशदयति माकिंचित्हृदिधारय मन॰
नमपित्यजेत्याह आत्मेति आत्मात्वंसदामुक्तएवा॰
सि अतोविमृश्यविचार्यकिंफलंकरिष्यसि नित्यमुक्तत्वा
दित्यर्थः ॥२०॥ ॥ इतिश्रीमद्विश्वेश्वरविरचितायां
अष्टावक्रटीकायांतत्वोपदेशविंशतिकसमाप्तं॥ १५॥
॥ भाषाटीका॰ – हेपुत्र सर्वत्र बंधनंत्यज॰ सम
स्तविस्तारविषेंजो कछु बंधन करि जानतुहै॰ सोसमस्तदू
रिकरि॰ सोकौनभांति॰ माकिंचित्हृदिधारय॰ बंधनकछू
हैएनाहीं॰ एक तूंहीहै॰ परिमनविषें जोकछू बंधन मानि
लयोहै॰ तातें दुःख समुद्रविषें बूडतुहै संते त्वद्रूपतें द्वैत
भाव दूरिकरि निर्बंधईहै॰ आत्मात्वं॰ तूंएकही सर्वव्यापक
है॰ मुक्तएवासि॰ तूंजो कहतुहैकि में छूटोसो तेरोबंधनि
हारो कौन॰ तूंतो सदा आनंदमयीहै॰ विमृश्यकिं करिष्यसि
तूंजो अनेक विचार करतुहै॰ ज्ञान की वांछा करतुहै सो कहा
है॰ तूं आपकों समुझि करि सुखरूपहो॰ ॥२०॥ ॥
दोहा॰ बंधनतजियेसकलमे हिरदयधरोनआन॥ मु
क्तरूप आतमतुही कहाविचारबयान॥ २०॥ ॥ श्री॰
धरसकलविवादमें होवनमनविश्राम॥ ज्यौंसुपनेंसुख
अथिरहै॰ स्थिरसुषुप्तिसुखधाम॥ १॥ ॥ इतिश्री
अष्टावक्रभाषाटीकाताकोतत्वोपदेशनामताकोपंचदशो
पदेश संपूर्णभयो॥ १५॥ ॥ ॥

## अथ षोडशोपदेश प्रारंभः

श्लोक॰ पृथक्सत्वेनसर्वस्यविस्मृतिर्मुक्तिसाधनं॥
तृष्णाघनर्थविच्छेदद्वारेणेत्यत्रवर्ण्यते॥ १॥ ॥

तत्वज्ञानेन सर्व प्रपंचस्यपृथक्सत्तयाविस्मरणकारणेव-तृष्णा यामायादि द्वारा मुक्तिर्नान्यथेतिविशेषमुपदिशति॥१॥ श्लोक आचक्ष्वशृणुभोतात नानाशास्त्राण्यनेकशः॥ तथापिनतवस्वास्थ्यंसर्वविस्मरणादृते॥१॥ टीका- आचक्ष्वेति हेतात त्वं नानाशास्त्राण्यनेकशः अनेकवारंशिष्येभ्य आचक्ष्व गुरुभ्यः श्रृणुवा तथापितवसर्वविस्मरणादृतेस्वास्थ्य श्रेयोनास्तीत्यर्थः सुषुप्तौतु यद्यपि विषयविस्मरणमस्ति तथाप्यज्ञानविस्मरणं नास्तीति भावः जीवन्मुक्तस्यतुसर्वस्याध्यस्तत्वानुसंधानरूपविस्मरणमस्तीतिभावः॥१॥

॥ भाषाटीका- हेतात अनेकशः नानाशास्त्राणि-शृणु वारवार अनेक पंडितनिके मुखतें अनेकजन्मभरि नाना प्रकारके शास्त्रनिकों सुनिवोई करु अरु वा आचक्ष्व अनेकनिसों सदैव कहिवोही करहि तथापि तोहू अरु अनेक जत्नकरेतें तेतवस्वास्थ्यंन तोकों तोऊ कदाचित सुखनाहीं काहेतें सर्वविस्मरणादृते जोंलगि समस्तसंसार व्यवहारझूठोजानिकारि हृदयतें दूरि नाहीकरयौ तातें शास्त्रदेषु किंवा गतिदेषु केवल एक समस्त संसार व्यवहार कों मिथ्याजानि हृदयतें दूरिकर जेतनोही विज्ञान तबही सुखस्वरूप॥१॥ दोहा कह्योसुन्यौ तोकौं बहुत॥ हैसुत शास्त्र अनेक॥ जहांलौं तोकों-सुखनहीं तहांलौं बहुतविवेक॥१॥ संस्कृत ॥ सर्वविस्मरणेसति सर्वस्वरूपं चित्तं निरस्तसर्वाशं भवतीति सूचयन्नाह॥२॥ श्लोक भोगकर्मसमाधिं-वा कुरुविज्ञतथापिते॥ चित्तंनिरस्तसर्वाश मत्य

र्थंरोचयिष्यसि ॥२॥ टीका - भोगमिति हे विज्ञ त्वं भोगं कर्मसमाधिभोगं कुरु कर्म वा कुरु समाधिं वा कुरु तथापि चित्तमत्यर्थं रोचयिष्यसि कीदृशं चित्तं निरस्तसर्वाशं सर्वविस्मरणेसति सर्वाशानुदयादित्यर्थः ॥२॥ भाषाटीका - हेविज्ञ भोगं कुरु भोग करे तो करु अरु कर्म समाधिं वा जो कर्म करे तो करु ज्यौं भावे त्यौं रहु तथापि तौहू निरस्त सर्वाशं चित्तं दूरि करी हैं समस्त स्थूल सूक्ष्म मन की आशा जिनि ताकौं अत्यर्थ रोचयिष्यति समस्त विस्तारविषें जे कछू शोभावंत हे तिनि सबनिके ऊपर शोभाको प्राप्त व्है है जो अकेली आशा दूरि करी तो समस्त संसार दूरि भयो जो एक आशा है मोक्षादिक हूकी स्थूल सूक्ष्म तो कछू छूट्यौ नाहीं इत्यर्थः ॥२॥ दोहा कर्मसमाधीभोग अरु करहे विज्ञ विचार॥ चित्तनिरस्त सभ आशनें तव आति अर्थ प्रकार॥ २॥ संस्कृत सर्वतृष्णाविलये सति तु कृते नापि कर्मणा दुःखहेतुरायासो न भवतीति सूचयन्नाह ॥३॥ श्लोकः आयासात्सकलो दुःखी नैनं जानाति कश्चन॥ अनेनैवोपदेशेन धन्यः प्राप्नोति निर्वृतिं ॥३॥ टीका - आयासादिति सकलो जनः आयासादेव दुःखी भवति परंतु कश्चन एनमायासं न जानाति दुःखहेतुरयमिति न वेत्ति अनेनेति आयासात्सकलो दुःखी त्यनेनैवोपदेशेन धन्यः स्कृती निर्वृतिं परमसुखं प्राप्नोति ॥३॥ भाषाटीका आयासात्सकलो दुःखी सुखादिकनिकी वांछा करि ज्यौं ही ज्यौं उद्यम करे त्यौं ही त्यौं दुःखनिकी प्राप्ति होती है परि नैवजानाति कश्चन बडोई आश्चर्य है जो कोऊ जानत नाही तीन

ऊलोक आप आपमें उद्यम ई करते देषतहै· सबही सुषकी वांछातें देषतुहै· अरुजे निवृत्तिभये सकल उद्यम त्यागे· ते वांछा अवांछा छोडे ते निवृत्तिभये योंही सुनतेहैं· अरु जानतेऊ है· परिकहूं हृदयमें लगतीनाहीं अने नैवोप देशेन धन्यः निवृत्तिं प्राप्नोति· जोकोऊ बडभागी पुरुष· संसारके दुःखनितें छूट्यो सो भलोयाही उपदेशतें छूट्यो अरु दूजो पैड्यो· छूटिवेको नाहीं तातें तूंयों जानि करि सकल मनोवचन कर्मकरि जे स्थूल सूक्ष्म उद्यम तिनितें रहित होयतो संसारतें रहिताहोहि ॥३॥ दोहा सुख की आशा दुःखलहै यहनहिं जानत कोय ॥ यहिजानत- सोईधन्यहै ताकोंअति सुखहोय॥ ॥३॥ संस्कृत· व्यापारानासक्तिःसुखहेतुरित्याह ॥४॥ श्लोकः व्यापारेखिद्यतेयस्तु निमेषोन्मेषयोरपि ॥ तस्यालस्यधुरीणस्य सुखंनान्यस्य कस्यचित् ॥४॥ ॥ टीका· – व्यापारइति· योनिमेषोन्मेषयोरपि कर्मणिव्यापारे खिद्यते अनासक्तो भवति तस्यालस्य धुरीणस्य क्रियाभिनिवेशरहितस्य सुखंनान्यस्य क्रियाभिनिवेशयुक्त- स्य॥४॥ भाषाटीका· यस्तुनिमेषोन्मेषयोरपि- व्यापारेखिद्यते· जोकोऊ मनहूके संकल्पविकल्पनिकरि सूक्ष्मऊ व्यापार करतुहै· तस्यालस्यधुरीणस्य सुखं न· जैसो जो संसारभारको वाहक ताकों सुख कैसो· रूठोही सुख अन्यस्य कस्यचित्कथं ओरजोकोऊ स्थूल इंद्रियादिकनि कर्मनिविषें नसरहै ताको काहेको सुख·तातें समस्तस्थूल सूक्ष्म उद्यम छोड· अकर्त्ताव्हैस्थिर व्हैरहु· किमन्यत्॥५॥ दोहा· अनाशक्तव्यापारतें लव-

निमेषमनहोय॥ कर्मालसीधुरीएकौं स्नखनश्रानिकौ-
जोय॥ ४॥ संस्कृत· सर्वतृष्णालयेसति द्वंद्वा-
निरपिभवतीतिसूचयन्नाह॥ ५॥ श्लोक· इदंकृ
तमिदंनेति द्वंद्वैर्मुक्तंयदामनः॥ धर्मार्थकाममो·
क्षेषुनिरपेक्षंतदाभवेत्॥ ५॥ टीका·- इदंकृत
मिदनेत्यादिद्वंद्वैर्मुक्तंयदामनोभवेत् तदापुरुषार्थचतुष्ट
येपिनिरपेक्षं भवेत् द्वंद्वातीतस्यजीवन्मुक्तत्वादित्यर्थः॥
५॥ भाषाटीका·- इदंकृतइदंन भाई यह साच·
यह झूठो·यह भलौ·यह अनभलौ· इतिद्वंद्वनिकरि यदाम
नः मुक्तं जबही मन निवृत्तिभयो तदातबही धर्मार्थका
ममोक्षेषु· अर्थ धर्म काम मोक्ष अरुच्यारप्रकारकी जे·
मुक्ति तिनिते निरपेक्षतदाभवेत्· तबनिरपेक्ष होई कौनहू
वस्तुको अंगिकार नकरै·जब संसारकेजेकछू साच अरुझू
ठेसमस्त इंद्रिय मनोगोचर वस्तु केवल झूठेई करि जाने·तब·
क्यौं अंगिकार करै· तातें इंद्रिय मनोगोचर जोकछुहै सो स·
मस्तझूठीजानिकरि हृदयतें दूरिकरु इति॥ ५॥ दोहा
॥ भलीबुरीअकरणकरण दुविध्यातेंमनदूर॥ च्यारवर
गमैंआशातज होतस्नखीभरपूर॥ ५॥ संस्कृत·
पुरुषार्थकामनानिरपेक्षस्त विरक्तकामुकाभ्यांविलक्षण·
इत्याह॥ ६॥ श्लोक· विरक्तोविषयद्वेष्टारागी
विषयलोलुपः॥ ग्रहमोक्षविहीनस्तुनविरक्तोनरा
गवान्॥ ६॥ टीका·- विरक्तइति मुमुक्षुः सन्योवि
षयद्वेष्टा सविरक्तः कथ्यते कामसापेक्षः सन्·योविषय लो
लुपः सरागीतिकथ्यते यस्तुग्रहमोक्षविहीनः ग्रहमोक्षे
च्छाभ्यां विहीनः सविरक्तस्तुरक्ताभ्यांविलक्षणः सर्वतोनिरपे

क्षतया हानोपादानेच्छारहितत्वादित्यर्थः॥ ६॥ ॥
भाषाटीका· - देषरेपुत्र· यहनिवृत्तिको मार्ग परम सूक्ष्महै· रागद्वेष विरक्ति आशक्ति इत्यादिकनितें दूरिहै· तोदेष· केवल ज्ञाननतें निवृत्तिमार्ग पाइये· अन्यथादूरिहै· सोई कहीयतुहै· विरक्तोविषय द्वेष्टा· जो संसारदुःखमय जानि छूटिवेको जतन करणे लग्यो· परमविरक्त भयो इंद्रियनके अर्थ शब्द स्पर्श रूप रस गंध इत्यादिक शत्रु करिजाने· परिज्ञान उत्पत्ति नाहीं· तो सोपुरुष शत्रु समान· जानि इंद्रियार्थनिके द्वेषविषें प्राप्त होई· अरु भयजुक्तरहै ऐसेमित्र हृदयविषे नरहै· जैसेशत्रु सदारहै तातें त्यागैनाहीं· किंतु दृढकरिगहै· अरु रागी विषयलोलुपः अरु जासों इंद्रियार्थ त्यागेनाहीं जातें सो सदाविषयनिविषें प्रीतिजुक्त रहतुहै· वाकेमनतें कदाचित न्यारो होतनाहीं· गृह्णमोक्षविहीनस्तः· जो ज्ञानवंतहै सो नकछुग्रहै· न कछु त्यागै· दुहुतें न्यारे· नविरक्तोनरागवान् नतौकौनहू वस्ततें विरक्त होई· नकौनहू वस्तविषे· अनरक्त होई· किंतुदेहादिक समस्त विस्तारको नाहीं किभावना राषि एक अद्वैत सत्यस्वरूपकी भावना राषि सहज स्वभाव वर्तै· तातें यहज्ञान गहि करि निवृत्ति हो किमन्यत्॥ ६॥ दोहा· विषयनको वैरीविरक्त रागीविषयनुराग॥ त्यागग्रहणनहि ताहिकौं· नहिविरक्तनहिराग॥ ६॥ संस्कृत· ननु ज्ञानिनोपि हेयोपादेयादिव्यवहारोदृश्यत इतितत्राह॥ ७

॥ श्लोकः हेयोपादेयतातावत्संसारविटपांकुरः॥ स्पृहाजीवतियावद्वैनिर्विचारदशास्पदम्॥ ॥ ७॥ टीका· - हेयोपादेयतेति निर्विचार दशास्य

द्यमविवेकदशामयी भूतास्पृहा तृष्णाजीवनि तावत्पर्यं तमेव हेयोपादेय ताहानोपादानादिव्यवहारः संसारवृक्षस्य शाखांकुरोभवतिज्ञानिनांतुस्पृहाभावात्ययपिऽपिहेयोपादानादिव्यवहारे संसारशाखांकुरोभवतीत्यर्थः॥ ॥७॥ भाषाटीका - हेयोपादेय ताता वत्संसारविटपांकुरः तावत् भाईयहवस्तु भलीनाहीं त्यागकरौ यहवस्तु भलीहै याको लेऊ इत्यादिक जेविचार ते तो लगि है अरु संसार वृक्षको अंकुर तो लगि है कबलगि स्पृहा धावति यावहै जौंलगि कौनहू वस्तु की वांछा मनमें उपजति है तोस्पृहाको वास कहां निर्विचारदशास्पृहं अज्ञान दशाविषें स्पृहाको वासो जहां अज्ञान तहां स्पृहाकीउसत्ति जहांज्ञान तहां कौनऊवस्तु साची करिदेषैएनाहीं एक अद्वैत सत्य स्वरूप सो सर्वत्रपूर्णहै कहूं दूरिनाहीं कबहू तासों वियोग नाहीं ज्ञानकरिज्यौंहुतो त्यौंदेषिपरयौ तातें स्पृहा कौन वस्तुकी करै इति तातें देषु ज्ञानको फल यह समस्त सामग्री सो मिथ्याजानि कौनहू वस्तुकी स्पृहा मतिकरही इत्यर्थः॥७॥ दोहा जगतविटपअंकुरयही त्यागनगृहणप्रकार॥ इच्छाधावतबहुतही जहांअज्ञान विचार॥७॥ संस्कृत ॥ श्लोक प्रवृत्तोजायतेरागो निवृत्तौद्वेषएवहि॥ निर्द्वंद्वोबालवद्धीमान्नेवमेवव्यवस्थितः॥८॥ टीका - प्रवृत्ताविति प्रवृत्तौ सराग प्रवृत्तो सत्यामुत्तरोत्तरं विषयेषु रागो जायते विषये द्वेषपूर्वकनिवृत्तौ सत्यामुत्तरोत्तरं विषय द्वेषएवहिजायते अतोधीमान्ज्ञानी बालवत् शुभाशुभानुसंधानरहितः निर्द्वंद्वः रागद्वेषविहीनः सन्नेवमेव रागज प्रवृत्ति द्वेषज निवृ-

त्तिरहित एवास्थितः केवलप्रारब्धवशादेव कदाचित्प्रवर्त्तते कदाचिन्निवर्त्ततेचनतु रागद्वेषवशादित्यर्थः॥८॥ भाषाटीका· – द्वेषरेपुत्र विना सद्गुरुकी कृपा संसार तिरयो न जाई· काहेतें· प्रवृत्तौजायतेरागः जो तौ प्रवृत्तिविषे प्रीतिवंतहे ताकेतौ देहादि स्त्रीपुत्र वित्त भोगनिविषें परम रागहें· वाकौ तौ छूटिवोही नाहीं· अरुजोकोई संसार कों परम दुःखमय जानिकरि समस्त व्यवहार सामग्रीनें विरक्तभयो तौ निवृत्तिद्वेषएवहि· सर्वत्रतें द्वेष लाग्यो करनें· समस्त सामग्री शत्रुरूप जानी तातें द्वेषबुद्धिकरी·परित्यागीनहीं· किंतु दृढकरीगृही· द्वेषबुद्धितें त्रिकाल सदैव हृदयहीमें राषी· तातें याद्वेषीनें वहरागी· बालक भलो धीमान् एवमेव व्यवस्थितः जो बुद्धिमंत विवेकीहे सो समुझिकरि ज्यों ह्वे त्यौं ही बैठिरहे· न कछुत्यागे· नकछु ग्रहे· विधिनिषेध सुख दुःखादिक समस्तव्यवहार देहके जानि· सो देह मिथ्याजानि अरु आत्मा अखंडित एक अविनाशी जानि· निर्द्वंद्वः राग द्वेषादिक जे समस्त भाव तिनितें रहित होई· जौकछु है एनाहीं· समस्त देहादिव्यवहार मिथ्याइहे तौ कौन सोंराग कौनसों द्वेष· कौन भांति· बालवत् ज्यौं बालक कछु विधिनिषेध नसमुझे अरु यों जानेकि याउद्यमतें मोकौं सुख· यातें दुःख परि· बालक अज्ञान· यह परम ज्ञान मय केवल ओर सकल बालक कीसी चेष्टाजाने· इति· तातें समस्त व्यवहार मिथ्याजानि मनकोंएकसत्यस्वरूप विषें प्राप्तकरु· इत्यर्थः॥८॥ दोहा·

रागबधे प्रवृत्तिमें द्वेषनिवृत्तिहिमांहिं॥ बालकज्यौं ह्वे-
स्थितिरहो द्विविध्यासबमिटिजांहिं॥ ८॥

संस्कृत॥ श्लोक· हातुमिच्छति संसारं रागीदुःख-

जिहासया॥ वीतरागोहि निर्दुःखस्तस्मिन्नपि न खिद्यति॥ ९॥ टीका - हातुमिच्छतीति यस्करागी दुःखजिहासया संसारं हातुमिच्छति वीतरागस्तु निर्दुःखः आ रागोहि दुःखरहितत्त्वात् तस्मिन् संसारे सत्यपि न खिद्यति खेदंन प्राप्नोति॥ ९॥ भाषाटीका - रागी दुःख जिहासया संसारकों जिहांतु इच्छसि जो इंद्रियार्थविषैं प्रीतिजुक्त है अरु संसारके जन्म मरणादि दुःखनितें छूटिवेकों वांछति है तो कथं स्यात् यहक्यों होई वीतरागः निर्दुःखः जिनि समस्त व्यवहार मिथ्या जानिकरि मनकी आसक्ति दूरिकरी केवल वह छूट्यौ है जातें तस्मिन्नपि न खिद्यते दुःखहूविषें दुःख न पावे यौं जानि करि समस्त सुख दुःखादिक देहकेहै सो देहई झूठी तातें रागदूर कर्यो है तातें सुखस्वरूप है इति तातें रागदूरि करि सुखरूप हो॥ ९॥ दोहा जोरागी दुःख पायकें छोडत है संसार॥ वीतराग व्है निर्दुखी फेर न दुःख लगार॥ ९॥ संस्कृत॥ श्लोक यस्याभिमानो मोक्षेपि देहेपि मम नानतया॥ न चाज्ञानी न वा योगी केवलं दुःखभागसौ॥ १०॥ टीका - सत्यप्यहं ज्ञानी त्रिकालज्ञानदर्शी मुक्त इत्येवं यस्य मोक्षेप्यभिमानो नासौ ज्ञानी तथा अहं योगाभ्यासी देहस्यैव गुण धर्माधर्मरतः मम देहो बद्धाहार उपवासादिसमर्थ इत्येवं देहेप्यभिमानो नासौ योगी न च ज्ञानी केवलमसौ दुःखभाक् दुःखदहत्वहं ममाभिमाना निवृत्त इत्यर्थः॥ १०॥ भाषाटीका॥ यस्य अभिमानो मोक्षेपि जिनि त्रैलोक्य राज्यादिक समस्तविस्तार दुःखमयजानि छोड्यो वांछा अवांछा सबनि

नें रहित भयो. परि एक मोक्षहूविषैं मन है. कि भाई मैं मुक्तिकौं प्राप्त होऊं तो एक यह अरु येस्य देहेपि ममता. जिनि सर्वस्त्रीपुत्र वित्त विषय भोगादि सकल झूठे जानि आपुकों एई बंधन शत्रु जानि प्रीति दूरि करि. ममत्व छोड्यौ. परि एक देह विषैं ममत्व है तौ इनि दुहू मध्य नवाज्ञानी नवायोगी. न कौन ऊ ज्ञानी कहीयै. न योगी कहीयै. योग अष्टांग तौ नज्ञानी नयोगी है. कहा केवलं दुःखभाक् सो. एक दुःख को भजनी हारो है अबहू आगेहूं. एक दुःखई है. भावकहा. दुःख कहा कि ईश्वर विना भुक्ति मुक्ति आदि दे करि जो कछू सो सब दुःख तातें वे ईश्वर कों क्यौं करि प्राप्त होहि. क्यौं करि सुखी होंहि. झूठे ई सुख इति भावः तातें देहादिक समस्त मिथ्या जानि एक अद्वैत सत्यस्वरूप कों जानु तब मोक्ष कहिये सो कहा. तन्मय है। इत्यर्थः ॥१०॥ दोहा. जाके ममता देह मैं मोक्ष मांहि अभिमान ॥ नहि ज्ञानी योगी नहीं केवल दुःख समान ॥१०॥ संस्कृत. ॥ श्लोक. हरो यद्युपदेष्टा ते हरिः कमलजोपि वा ॥ तथापि न तव स्वास्थ्यं सर्वविस्मरणादृते ॥ ११ ॥ ॥ इति श्रीअष्टावक्रे विशेषोपदेशप्रकरणम् समाप्तम् ॥ १६ ॥ टीका. - सर्वविस्मरणोपदेशमुपसंहारः ॥ १६ ॥ नि ॥ इति श्रीमार्हेश्वर विरचितायामष्टावक्रटीकायां विशेषोपदेशप्रकरणं षोडशकं समाप्तम् ॥ १६ ॥ भाषाटीका. - हरो यदि तेउपदेष्टा स्यात्. जो महादेवऊ आइ करि वारंवार तोकौं उपदेश देहि अरु हरि जो वैकुंठाधिपति. आप ही विष्णुजी आइ करि उपदेश देहि अरु कमलजोपि वा. जौ ब्रह्माजी आइ करि च्यारि हू मुखसों उपदेश देही. तथापि तोहु सर्वविस्मरणात् ऋते.

जौंलगि देहादिक मोक्षादिक द्वैतभाव मिथ्याजानि हृ-
दयतें दूरि नाही कस्यो है॰ तौ लगि तवस्वास्थ्यं न तोकों क
हू स्थिरता शांतता दुःखनिवृत्ति नाहीं॰ तातें एक अद्वैत
आत्मस्वरूपकी भावनाराषि॰ और आपुकों आदिदे॰
जोईकछु सोई समस्तमिथ्याजानि हृदयतें दूरिकरुकिम
न्यत् ॥११॥ दोहा ब्रह्माविष्णुमहेशमिलि निज
मुखबोधकराहिं॥ द्वैतभावछांडेविना तोकौंस्थिरता-
नाहिं॥११॥ ॥ श्रीधरबुद्धीबोधनें बधकेविबुध-
कहाय॥ ज्यौंबंधनमें अगनिहे जलधिससीतलजाय
॥१॥ ॥ इतिश्रीअष्टावक्रभाषाटीका ताको षट्
दशोपदेशसंपूर्णभयो॥ १६॥ ॥ ॥

## अथ सप्तदशोपदेश प्रारंभः

श्लोकः अथानःश्लोकविंशत्या तत्त्वज्ञस्यदशोच्यते
॥ विद्यातज्ज्ञप्रकर्षस्यव्यक्तयेगुरुणास्फुटम्॥ १॥
अथान्येषामपि विद्यायां प्रवृत्त्यर्थं तत्वज्ञान फलमाख्या
तुमिच्छया तत्वज्ञदशां गुरुर्निरूपयति ॥ १॥ श्लोक
॥ तेनज्ञानफलंप्राप्तं योगाभ्यासफलंतथा॥
तृप्तः स्वच्छेंद्रियोनित्यमेकाकीरमतेतुयः॥ १॥
टीका॰ - तेनैवज्ञानफलं प्राप्तं यत्रात्मन्येवतृप्तोनभो
गादिना अतएव स्वच्छेंद्रियो विषयानासक्तेंद्रियः सन्
एकाकीविषयसंयोगंविनैवनित्यमात्मन्येवरमते॥ १॥
॥ भाषाटीका॰ - हेपुत्र॰ तेनज्ञानफलंप्राप्तं॰ तापुरुष
ज्ञानकोजोफल सो पायो अरु तथायोगाभ्यासफलंप्रा
प्तं॰ ताहि प्रकार योग अष्टांग ताको फल पायो निश्चै॰ जो॰
यः स्वच्छेंद्रियः जिनि आपनी इंद्रिय वस करीहै समस्त

भोगरूठेजानि वासनासहित छोड़ैहै· याहीतें नित्यंतृप्तः सदैवसुखीहै· दुःखजेहै ते इंद्रियार्थनितें है बहुरि कैसोहै एकाकीरमते· एकब्रह्ममय सकल विस्तारजान्यो· तातेंजहं रहै तहां एकात्मास्वरूपहीविषें रहतहै दूजो कछुहैएनाहीं तातें यौं होहि इति ॥१॥ दोहा· प्राप्तज्ञानफलताहि को औरयोग फलजान॥ तृप्तकरीसबइंद्रियां सुखमयब्रह्मसमान॥१॥ संस्कृत· ॥ श्लोक· नकदाचिज्जगत्यस्मिंस्तत्वज्ञोहंतखिद्यति॥ यतएकेनतेनेदंपूर्णंब्रह्मांडमंडलम् ॥२॥ टीका·- नकदाचिदिति हंतेति हर्षसंबोधने हेशिष्य अस्मिन्जगति कदाचिद· पि तत्वज्ञोनखिद्यति·यत एकेनैव तेनेदं ब्रह्मांडमंडलं पूर्णं· व्याप्तं अतोद्वितीयस्याभावात् नखिद्यतीत्यर्थः ॥२॥

भाषाटीका·- भाईयह बडोआनंदहै·तत्वज्ञः अस्मिन् जगति कदाचित् नखिद्यते· तत्वको वेत्ताजो महापुरुष·सो जो कोटिकल्पानयासंसारविषेंरहै तोहू निमेषमात्रविकारकों अरु खेदकों नप्राप्तहोई काहेतें यतः जाते·एकेन· तेनैव· इदं ब्रह्मांडमंडलं पूर्णं· ता ब्रह्मज्ञानी द्वैतभाव हृदयतें दूरि कस्यो· एक आपुहीको सर्वत्र पूर्ण देष्यो·तातें जो दूजो होइ तोकछुविकार किंवा· कछुसुख दुःखादिक उपजिवेऊ करै· अद्वैतविषें कहाकेउहांसदा आनंदहै·॥ २॥ दोहा· कबहुनज्ञानीजगतमें खेदितहेसुत· नाहिं॥ पूर्णभयेब्रह्मांडनिज ताहीकरतनमाहिं॥२॥ ॥ संस्कृत·॥ नजातुविषयाःकेपिस्वारामंहर्षयंत्यमी ॥ सल्लकीपल्लवप्रीतमिवेभंनिंबपल्लवाः ॥३॥ ॥ टीका· नजात्विति तस्मिन्नात्मन्येवरमते तंस्वारामंजानु

कदाचित अमीविषयाः नहर्षयंति तुच्छत्वात् यथासल्लकी
पल्लवप्रीतमिभंगजंनिंबपल्लवानहर्षयंति कटुत्वादित्यर्थः॥
३॥ भाषाटीका - केऽपिन अमीविषयाः कोऊजेहैं
एविषयनेस्वारामंजातुनहर्षयंति· आत्मानंदकरीपूर्ण
जोपुरुष ताहि कदाचित कोनहू स्थलविषें नआनंदित
करि सके कौनभांति· शल्लकीपल्लवप्रीतं इभं शालके व-
नविषें विलास करतुहै जोहस्ति नाहि निंबपल्लवा इव·
ज्यौं निंबके पानि कदाचित आनंदन उपजाइ सकेंत्यौंइ
त्यादि॥३॥ दोहा· विषयादिकहर्षनकरें स्वारा
मीकोंजोय॥ शालपर्णगज खायकें कहानिंबरुचिहोय॥
३॥ संस्कृत· ॥ श्लोक· यस्य भोगेषु भुक्तेषु
नभवत्यधिवासितः॥ अभुक्तेषुनिराकांक्षी तादृशो
भवदुर्लभः॥४॥ टीका - यस्यिति· यस्यतु भुक्ते·
षुभोगेषु आसक्तिर्नभवत्य भुक्तेष्वाकांक्षी नभवत्यात्मतृ
प्तत्वात् तादृशोभवदुर्लभः संसारसागरे कोटिष्वेकइ·
त्यर्थः॥४॥ भाषाटीका - यः योपुरुष भुंक्तेषुभो
गेषु· जेतेकभोग एहै तिनिविषें अधिवासितः नभवेत्
कबहू मनहूकों नप्राप्ति होइदेई· अरु अभुक्तेषु निराकां
क्षी· जेनाही भोगे तिनिविषें कदाचित मनहूकों नाही·
प्राप्त करो· तादृशो भवदुर्लभः तैसौ पुरुष संसार विषें·
दुर्लभहै· ईश्वरकी कृपातें मिलें· किमन्यत॥४॥ ॥
दोहा· भुक्तभोगमें आस नहि जैसेबहुधाजोय॥ इ
च्छारहित अभुक्तमें ऐसेदुर्लभहोय॥४॥ संस्कृत
॥ श्लोक· बुभुक्षुरिहसंसारे मुमुक्षुरपिदृश्य·
ते॥ भोगमोक्षनिराकांक्षी विरलोहिमहाशयः॥५

टीका· - बुभुक्षुरिति बुभुक्षुर्मुमुक्षुश्च अनेकधादृश्यते भोगमोक्षनिराकांक्षी महति पूर्णे ब्रह्मणि आशयोंतःकरणं यस्यस महाशयोविरलः यततामपिसिद्धानां कश्चिन्मांवेत्ति तत्वतः इतिभगवद्वचनात् ॥५॥ भाषाटीका· - इहसंसारे बुभुक्षुः दृश्यते· यासंसारविषें· ऐसोकोउजोभोगनकी वांछाकरते नाहींदेषियतु· किंतु· नांनि औलोक देषीयतहें· अरु मुमुक्षुरपिदृश्यते· संसारकों परमदुःखमय जानिकरि विरक्त भयोहे· मोक्षकी वांछाविषें तत्पर है· ऐसोऊ यासंसारविषें देषियतुहे· परिभोगमोक्षनिराकांक्षी· जाको भोग अरु मोक्ष इत्यादिकनिकी· वांछानाहीं· एक आत्माई पूर्णजान्यो· दूजो कछु हैएनाहीं तौ वांछा अवांछा सों कहा· तोहि निश्चय करी· ईदृशो महाशयः विरलो ऐसोजो ज्ञानमूर्ति महापुरुष सो कोऊ कबहूं है बहु न कनाहीं ताकरों मिलनो ईश्वर की कृपातें होई· इत्यर्थः॥५॥ दोहा· भोगनवांछअपारहे· मोक्षकवांछअनेक॥ भोग मोक्षनिर्लेपता· ऐसोलाखनएक॥५॥ संस्कृत· श्लोक· धर्मार्थकाममोक्षेषु जीविते मरणे तथा॥ कस्याप्युदारचित्तस्य हेयोपादेयतानहि॥६॥ टीका· - धर्मार्थेति पुरुषार्थचतुष्टयेतथा जीवित मरणयोयथायोग्यं हेयोपादेयतारहितोविरलइत्यर्थः॥६॥ भाषाटीका· - धर्मार्थकाममोक्षेषु जहांलोंधर्महे· अरुजहांलों धर्मनिके फल अर्थ लोकहे· अरुजहांलों अर्थनितें लोकनितें भोगहे· अरु इन तीनिहूतें न्यारो बडोसुख मोक्षहे· इत्यादिकसमस्तनिविषें· अरुतथा जीविते मरणे· ताहीप्रकार अमर-

हूविषें किंवा वारंवार मरिवेविषें कस्यापि उदार चित्तस्य कौऊक जोउदार चित्तमहापुरुष परम अखंडित सुख दायकजे अति उदार ईश्वर तिनिविषेंहैं चित्तजाको ऐसे महापुरुषकों हेयोपादेय नानहीं, नत्याग करिवेकी बुद्धि न अंगिकार करिवेकी बुद्धि जो कछू दूजो करि जानें तौ छोडिवेकी वा गृहिवेकी बुद्धि आनें जो एक आपही अद्वैत स्वरूप तौ कहा त्यागें कहा ग्रहै ऐसो कोउक महापुरुष है तातें एक आत्मास्वरूप जानिकरि वांछा अवांछा त्याग संग्रह सबनितें निवर्त्त हो इत्यर्थः॥६॥ दोहा ॥ च्यारबरगजीवन मरण इनमैं चित्त सरेण॥ ऐसो कोउ उदारहै जाकौं लेण न देण॥६॥ संस्कृत श्लोकः वांछानविश्वविलये नद्वेषस्तस्य चास्थितौ॥ यथा-जीविकयातस्माद्धन्य आस्तेयथासुखम्॥७॥ टीका - वांछेति यस्माज्ज्ञानिनो विश्वविलये प्रपंचोपरमे वांछा नास्ति तस्य प्रपंचस्य स्थितौच द्वेषो नास्ति अधिष्ठानत्वेनैवस्फुरणान् कारणात् धन्योयो विद्वान्प्रारब्धवशात्प्रा प्तया यथा प्राप्तयाजीविकया सुखमनतिक्रम्यैवास्तइत्यर्थः॥७॥ भाषाटीका - विश्वविलयें वांछान संसारकेनिवर्त्त ह्वैवेकी इच्छानाहीं कि भाइ यह संसार अरु काम क्रोधादिक मेरे शत्रुहैं इनकों जो नाश होइ तो भली सोयौंनाहीं वांछतु अरु तस्यास्थितौच द्वेषोनः ना संसारकीजो प्रवृत्ति स्थिरताः ताविषें कछु द्वेष नाहीं यथा जीविकयायथा सुखं आस्ते ज्यौंही ज्यौं आइपरे त्यौंहीत्यौं वर्त्ततसंते परम अक्षय सुखमय वर्त्ततहैं तस्माद्धन्यः तातें सर्वशिरोमणि धन्यः पुरुषसो कहिये इति॥७

॥ दोहा॰ जगविनसेवांछानाही द्वेषनजगप्रगटा-
हि॥ ज्योंत्यों वृत्तीवर्तकरी धन्ययथासुखमांहिं॥ ७॥ ॥
संस्कृत॥ श्लोक॰ कृतार्थो तेनज्ञानेनेत्येवं
गलितधीः कृती॥ पश्यन्शृण्वन्स्पृशन्जिघ्र-
न्नश्नन्नास्तेयथासुखम्॥ ८॥ टीका॰ - कृता-
र्थ इति अहमनेनाद्वैतात्मज्ञानेनकृतार्थः इत्येवंगलित
धीः कृतीक्षणादिकंकुर्वन्नपि सुखमनतिक्रम्यास्ते कृ-
तार्थधियः सत्वात् बहिरिंद्रिय व्यापारे सत्यप्यज्ञानीवि-
रक्तवत्तस्यखेदो नभवतीत्यर्थः॥ ८॥ भाषाटीका
॥ क्षीणसंसार सागरे ईदृशानि लक्षणानिभवंति॰ जो॰
संसार समुद्रके पारही प्राप्त भयोहै॰ परि कछुक पूर्वजन्म
के संस्कारनें देहविषें देषीयतुहै॰ तापुरुषविषें ऐसेलक्ष-
ण होतहैं॰ कैसे॰ शून्यादृष्टिः अनेक नानाप्रकारके व्यव-
हार देषे परि कछु जानेनाहीकि मेंयह देष्यो॰ जातें याकीदृ
ष्टि शून्यजो ब्रह्म ताविषे प्राप्तहै॰ अरु वृथाचेष्टाजोकछू-
और आचरतुहै सोकछुजानत नाहींकियह कछूमेंकर्यो
अरु॰ विकलानींद्रियाणिच॰ नतौयह इंद्रियनिकेवशे॰ अरु
नयाही इंद्रियनकी शुद्धि॰ तातें इंद्रिय कृत व्यवहार कछू-
जानत नाहीं॰ अरु नस्पृहा नविरक्तिर्वा॰ नकौनहू वस्तुकी॰
इच्छा अरु नकौनहू वस्तु॰ परि विरक्ति कछू दूजी वस्तु जान
तुहै नाहीं तातें इच्छा अनिच्छा काहेकी॰ एक सत्य स्वरूप-
विषें लीनहै इति॰ ॥ ८॥ दोहा॰ जोभवसागरतिर
गये नहिंआशामनमांहिं॥ सुनीदृष्टचेष्टावृथा इंद्रीय-
नकी सुधिनाहिं॥ ८॥ संस्कृत॰ क्षीणः संसारसा-
गरोयस्य तस्मिन्क्षीणसंसार सागरे पुरुषे विषयेच्छापिन

विरक्तिश्चनतस्यमनः कार्येंद्रियव्यापारो नभवतिकस्यक इव बालोन्मत्तजडपिशाचादिवदित्याह ॥ ९॥ श्लोक शून्यादृष्टिर्वृथाचेष्टाविकलानींद्रियाणिच ॥ नस्पृहानविरक्तिर्वाक्षीणसंसारसागरे॥ ९॥ टीका- शून्येति तस्यदृष्टिर्मनोव्यापारः शून्यः संकल्पविकल्परहितः चेष्टाकायव्यापारः वृथाफलमनुद्दिश्यैव तस्येंद्रियाणि विकलानिपुरःस्थितानामपिविषयाणामनिर्णायकत्वात्तदुक्तं॥ ९॥ भाषाटीका- तेनज्ञानेनकृतार्थः केवलता ब्रह्मज्ञानहीकेयावत्मात्र कृतार्थ भयोहै. और कछु करणीयनाहीरह्यो. जोकछु साधन करीयतुहै सो ज्ञाननिमित्त जबज्ञानआयो तब कृतार्थः इतिगलितधीः याहीतें शांत भईहै मनबुद्धिइंद्रियजाकी ताहीतें कृती. जोंलगि मनबुद्धि इंद्रिय शांत नाही भई तोलौं जन्म मरणादिकनि विषें प्राप्त रहै. जब इंद्रिय मन बुद्धि स्थिर तबही ब्रह्मस्थिरः तातें जन्मादिकनितें निवर्त भयाहै देहविषें पूर्वसंस्कार तेस्थित देषियतुहै. ते कौनभांति वर्ततुहै. पश्यन् शृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन् नश्नंन्नेवयथासुखमास्ते. योनाहीकिभाई कौनहू वस्तुतेंविरक्तहैकि कौनहू वस्तुको त्याग कर्योहै. ज्यौं औरदेषतहै त्यौंही यहउ देषतें देषिये त्यौंही सुननें देषिये. त्यौंही उत्तम वस्त्र स्रगघादि आनि जोकोऊ पहिरावै लगावै तो कछू भावाभावनाही. जो स्रुगंधादिक आनि प्राप्त करीयै तो प्राणलेई. अरु स्वासत्यौंही लेई. अरु त्यौंही भोजनकरै. याप्रकार ज्यौंहीज्यौं आइपरे त्यौंहीत्यौं वर्ततेसंते यथासुखमास्ते. अक्षय वांछित सुखविषें प्राप्तहै. नसुखनिकेपायेतें. याकेसुख नगयेतें दुःखइति ॥ ९॥ दोहा.

हैकृतार्थतेहिज्ञानकर शांतिभईमनबुद्धि॥ पंचविषयवर्त्ते नसते विराशक्तिस्वशुद्धि॥९॥ संस्कृत॥ श्लोकः नजागर्त्तिननिद्राति नोन्मीलतिनमीलति॥ अहोपरदशाकापि वर्त्ततेमुक्तचेतसः॥१०॥ टीका· - नजागर्तीति ज्ञानीनजागर्त्ति जाग्रदवस्था वान्नभवति· अत्रबहिर्विषयाननुसंधानादितिहेतुमाह· नोन्मीलति बाह्यविषयान्नानुसंधत्त इत्यर्थः तथाज्ञानीननिद्रातियतः नमीलतिजडोन्मत्तवत् अन्यथा सर्वान् उत्कृष्टावस्था तुरीयातीतेत्यर्थः॥१०॥ भाषाटीका· - अहो यह बडोआश्चर्य· मुक्तचेतसः कापि परदशावर्त्तते· दूरिभयोहै· समस्तचिंतवनजाके· ऐसो स्थिरचित्तजोमहापुरुष ताकी कछु अपूर्व अद्भुत दशादेषीयतहैकैसी· नजागर्त्ति नतौ जाग्रतकह्योजाई· काहेतें जोकोउ अनेकभांतिकरि निंदा करै किंवा स्तुति करै· किंवा कछुवस्तु आनिधरजाई· किंवा· कोऊकछु लेजाई· इत्यादि और नाना प्रकारके व्यवहार होहिंपरि कछुजानेएनाहीं· तातें अरुननिद्राति· नतौसोवतु· आहि काहेतें जातें जागतेसो प्रत्यक्ष देषिवोई करियतुहै· अरुन उन्मीलति· नतौ आंषि उघारे काहेतें जानें अनेक· व्यवहार देषे परिमानहूंकछु देषतु हृदयमें कहूं कछु भेदे नहीं· अरुनमीलति नदेषे तो कहा आषि मूंदिरहैन· आंषिमूंदिरहै देषेतें देषीयै· तातें वाकी दशा यहई महापुरुषजानैं· इति॥१०॥ दोहा· नहिंजागतसोवतनहीं नयनपिलेनउघूर्व॥ मुक्तचेतमहापुरुषकी देखो दशाअपूर्व॥१०॥ संस्कृत इदमेवविशदयति॥११॥ श्लोकः सर्वत्रदृश्यतेस्वस्थः सर्वत्रविमलाशयः॥

समस्तवासनामुक्तो मुक्तः सर्वत्र राजते ॥ २१ ॥ ॥
टीका - सर्वत्रेति सर्वत्रसुखे दुःखे च स्वस्थचित्तः तथा सर्वत्रैवविमलाशयः समस्तविषयवासनाभ्यो मुक्तः अत एवमुक्तः सर्वत्र सर्वासुदशासु राजते दीप्यते पूर्णात्मदर्शित्वात् ॥ २१ ॥ भाषाटीका - समस्तवासनामुक्तः मुक्त कौन कहीये जिनके मनकी स्थूल सूक्ष्म वासना दूरिकरि वासनानितें छूट्यौ सो छूट्यौ तो ऐसो पुरुष सर्वत्र राजते सकल ब्रह्मादिकनिहूके ऊपर बिराजतु है सर्वत्र दृश्य तें स्वस्थः त्यौंही सुखमें त्यौंही दुःखमें जहांतहां परम सुखी सर्वत्र विमलाशयः पुण्यपापादिकनिविषें शुद्धाशुद्धविषें एकरस परम शुद्ध है अंतःकरण जाको ऐसो पुरुष ब्रह्मरूपजानो इति ॥ २१ ॥ दोहा सुखदुःखमेंसुस्थिरसदा विषयनतिनिर्मलचित्त ॥ मुक्तभई सबवासना राजतमुक्तसुमित्त ॥ २१ ॥ संस्कृत श्लोक पश्यञ्शृण्वन्स्पृशञ्जिघ्रन्नश्नन्गृण्हन्वदन्व्रजन् ॥ ईहितानीहितैर्मुक्तो मुक्त एव महाशयः ॥ २२ ॥ ॥
टीका - पश्यन्निति प्रारब्धवशाद्दर्शनादिकं बहिरिंद्रियव्यापारं कुर्वन्नपि ईहितानीहितैरिच्छाद्वेषैर्मुक्तो महाशयो महत्यात्मन्याश्रयो यस्य स महाशयो मुक्त एव मनोविकारातीतत्वात् ॥ २२ ॥ भाषाटीका - महाशयः महान कहीये ईश्वर तें है आशय अंतःकरण जाको ऐसो सो महापुरुष पश्यन् शृण्वन् देखे सुने स्पृशन् जिघ्रन् वस्त्रादिक पहिरै सुगंधादिक कोऊ आनि प्राप्ति करै तौ आघ्रालेई अश्नन् भोजन करै गृण्हन् गहै छोडै हस्तव्यवहार वदन् व्रजन् घरिआवै बाहेरजाई चरणव्यवहारतो इत्यादि

क समस्त व्यवहार ज्यौं और आचरतहे त्योंही आचर. तेद्वेषियें परिभेदकहा. ईहिताजीहितै मुक्तः और जेको ऊ आचरतहे आशक्तभये यौंजानैंकि भाईयहमें करयो. यहमें करतुहौं. यहमोहि कर्तव्यहे. यहमहापुरुष ज्यौंज्यौं आइपरे त्यौंत्यौं इंद्रियनिकौं प्रवर्तावतेहसंते नजानैंकि यहकछुमेंकरयो. यहकछूमेंकरतुहौं. कियह कछूमोहि कर्तव्यहेकि यहनिषिद्धहे. यातें मोकौं बंधन- हे. नकारोंकि यहउत्तमहे. करोंकी याकेकरतें मोंको दुःख हे. नकरों यातें सुखहे. करों इत्यादिक जेकछु मनके व्यव हार तिनि सबनिकरि रहित मैं मनकौं बिश्राम एकसत्यस्व रूपविषेंहे. ऐसोमहापुरुष मुक्तएव ब्रह्महुविषें जानहु इति ॥१२॥ दोहा. पंचविषयपुनिकर्मनें चालण ग्रहणप्रवेश॥ इनके अकरणकरणमुक्त मुक्तमहाशयदे श॥१२॥ संस्कृत. इदमेवविशदयति.॥१३॥॥

श्लोक नर्निदतिनचस्तौति नहृष्यतिनकुप्यति॥ नददाति नगृह्णाति मुक्तः सर्वत्रनीरसः॥१३॥॥

टीका. - नर्निदतीतिस्पष्टम्॥१३॥ भाषाटीका.

नददाति नकाहूको मनवचन कर्मकरि कछूदेई. नतोगृ हे. नर्निदति अनेकदुःखनिको देनहारो. अनेकपापादि- कनिको करनिहारोहे. परि यह प्रवृत्ति निवृत्तिविषें काहू कीनिंदानकरे. नचस्तौति अनेक सेवा सुखदायकहे अ नेक पुण्यादिकनिको कर्ताहे. परियह काहूकी स्तुतिनक रे. नहृष्यति अनेकप्रकार देवादिक आइस्तुति करें. किं वा लेकरि राज्यासन बैठारि राजादिक समस्त सेवा करहि तौ कदाचित आनंदित नहोई. नकुप्यति. सदैवकोऊदुःख

देतरहैं· किंवा अनेक प्रकारकी निंदा करैं तोहू कदाचित् म
नविषें कोपनऊपजे· नददाति· नकाहू सेवाहूके कर्त्ताकोक
छू कदाचित् मन वचन कर्मकरि देई· नगृण्हाति नकदाचि
त मेनहू करि अनेक विनतीहूतें कछू अंगिकार करैं तो इत्या
दिक भलेऊ भले आचरण क्यों नकरै· सर्वत्रनिरसः ज्यों·
लगि आत्मानंदसों परिचय नाहीं तोंलगि एसुख कछू भले
सेजानैं· जब ब्रह्मानंद स्वरूपविषें प्राप्त भयो तब मोक्ष त्रिभु
वनराज्यादिक सुखतें तृणप्राय ऊ करि न लेषे सुख दुःखा
दिकनिविषें समानतादेषे· तातें यह परमानंद छोडिकरि
इहां क्यों आवे· ऐसोजोपुरुष सोमुक्तः संसारतें छूट्यो ब्र
ह्मसें मिल्यो जाउकिमन्यत् ॥२३॥ दोहा· नहिंनिंदा
स्तुतिताहिके नहींहर्षनहिंकोप॥ देतलेत नहिंकाहुकों
मुक्तसदामनमोष॥ १३॥ संस्कृत· ॥किंच॥ ॥
श्लोक· सानुरागांस्त्रियंदृष्ट्वा मृत्युंवासमुपस्थितं
॥ अविव्हलमनाःस्वस्थो मुक्तएवमहाशयः॥ १४॥
टीका· - सानुरागमिति सानुरागांस्त्रियंदृष्ट्वा मृत्युंवास
मुपस्थितंदृष्ट्वा अविव्हलमनाः कामभयाभ्यांविमुक्तम
नाः महाशयो मुक्तएव॥ १४॥ भाषाटीका· - सानु
रागांस्त्रियंदृष्ट्वा· एकांतिविषें रंभादिकनिहूतें परम सुंदरी
अरु अनेक कामचेष्टा आचरति हैं· अरु प्रिय वचन कहति
हैं· ऐसीजोस्त्री ताहू देषिकरि मृत्युंवासमुपस्थितः किंच
परम भयानक रूपधारें ब्रह्मादिकनिहू दुःसहैं ऐसी मृत्यु
आई प्रत्यक्ष प्राप्तभईहै ताहूको देषिकरि अविव्हलं
मना· कादाचित जाको मनक्षोभही प्राप्तनहोई· विश्राम
तें उठैनाहीं है· कैसोशांतः॥ त्रिगुणमयविस्तारतें छूटिक

रि ब्रह्मसमुद्रविषें मग्नभयो· तातें कदाचित कौनहू प्रकार
निकसि सकै नाहीं· ऐसो महाशय महापुरुष सो· मुक्त एव·
संसारतें छूट्यो ईश्वरविषें प्राप्त भयो इत्ति·॥१४॥ ॥
दोहा· अतिस्वरूपनिय देखिकें मानतमृत्कसमान·
॥निर्भयनिर्मलअचलमन स्वस्थशांतसुखध्यान॥१४
॥ संस्कृत· ॥ श्लोक· सुखेदुःखेनरेनार्यां
संपत्सुचविपत्सुच॥ विशेषोनैवधीरस्यसर्वत्रस
मदर्शिनः॥१५॥ टीका· – किंचसुखइतिस्पष्टम्॥
१५॥ भाषाटीका· – सुखे सुखविषें· दुःखे दुखवि·
षें· नरेपुरुषविषें· नार्यांस्त्रीविषें· संपत्सुच· नानाप्रकार
कीजे संपत्ति तिनिविषें· विपत्सुच· अनेक नानाप्रकारकी
जेविपत्ति तिनिविषें· औरजेनानाप्रकारकी सामग्री ति
निविषें धीरस्यविशेषोनैव· महापुरुषजो आत्मज्ञानी ता
केकछू भेदाभेद नाहीं काहेतें· सर्वत्रसमदर्शिनः॥जहां
तहां समजो आत्मको देषतुहै त्रिगुणमय· घटादिकनिकी
दृष्टि झूठीजानि दूरिकरि· आत्माकी दृष्टि साचीजानि स्थि
रकीर तातें आत्मविषें भेदहै एनाहीं· देषैवे कहांते इति·॥
१५॥ दोहा· सुखदुःखनरनारीविषें संपतिविप·
तिविभाग॥ इनमें भेदनधीरकौं समदर्शीसबजाग॥१५
॥ संस्कृत· श्लोक· नहिंसानैवकारुण्यंनो
द्धत्यंनचदीनता॥ आश्चर्यंनैवचक्षोभोक्षीणसंस
रणेऽनरे॥१६॥ टीका· – नहिंसेति क्षीणसंसर
णेअनरे नराभिमानरहिते· विदुषिहिंसानाम परद्रोह·
इत्यादयोमनोविकारानभवंतीत्यर्थः॥१६॥ भाषा
टीका· – क्षीणसंसरणेनरे जाकोसंसारिवोनिवर्तभयो·

हैं· आगे देहपाइवेतें रह्यौ हैं· पूर्वसंस्कारतें देहविषैं-स्थितहै· ताबिषै·ऐसे लक्षण होहिकैसे· नहिंसा दुःखनिहूंके देनहारविषें और समस्त ब्रह्मादि स्थावरपर्यंतजीवनिविषें नतौद्रोहबुद्धि अरु नैवकारुण्यं·नकाहूविषेंदयाभाव नौन्द्धत्यं·नतौ प्रभुता आधिकार· अरु नदीनतान गरीविनाश्चर्यं·संसार समस्त ईश्वर सुखमयकों घरहीमें छोडिकरि महादुःख कर्मबंधननिसें आपही आप जाइ बंधतुहै· ताकौं देषिकरि कछू आश्चर्य नाहीं मानतु अरुनैवचक्षोभः अनेक निंदा स्तुति सुखदुःखादिकविकारनितें कदाचित क्षोभइ प्राप्त होई नाहीं तौ जौकदाचित कहैंकि औरनौ समस्त संसारयनके लक्षण यामेंनाहीं यह· जुक्त इहैपरिदया दीनता संसारके आचरण देषि आश्चर्य इत्यादिक लक्षण जाविषें होहि·सोई महापुरुष कहियेतातें यह कह्यौ·तहांसुनदेषु· इत्यादिक लक्षण जेहैं ते समस्त ज्ञानको साधनहै· सत्वगुणकी संपत्तिहै· तातें यहविज्ञानदशाकौं प्राप्त भयो एक आत्मा अपनोईविस्तार देष्यौ·तातें आपविषें कहा·दयाकहौ· औरजे कछुकहिये·तातें एक· आत्मस्वरूप विषें सदामग्नहै· इत्यादि·॥१६॥ दोहा

हिंसाकरुणाप्रबलता क्षोभदीनतानाहिं॥ जिनकीजग फांसीमिटी तिनकौं इचरजुकाहिं॥१६॥ संस्कृत·

॥ श्लोकः नमुक्तोविषयद्वेष्टानवाविषयलोलुपः॥ असंसक्तमनानित्यं प्राप्तंप्राप्तमुपाश्नुते॥ १७॥ टीका· - नमुक्तइति जीवन्मुक्तः विषयद्वेष्टापिनवानविषय लोलुपः किंतर्ह्यसंसक्तमनाःसन् प्रारब्धवशात् प्राप्तंप्राप्तमुपाश्नुतेभुंक्त इत्यर्थः॥१७॥ भा

षाटीका - जोजीवन्मुक्तहै ताके लक्षण नविषय द्वेष्टा इंद्रियनिके अर्थ तिनिकों आपने शत्रु जानिकरि कदाचित द्वेषबुद्धि नआने अरु नवाविषयलोलुपः नतो इंद्रियार्थनिसों प्रीतिवंत आहि नित्यं असंसक्तमनाः निरंतरसुखदुःख रागद्वेष पुण्यपापादिकनितें रहितहै अरु प्राप्ताप्राप्तउपाप्नुते ज्योंहीज्यों आई प्राप्तहोई त्योंही त्यों वर्ततसंते नकहूं अनुरक्ति नकहूं द्विरुक्ति द्वैतभाव दूरिकरि एक आत्माविषें स्थिरहै ऐसोजो पुरुष सो मुक्त देहविषें देषीयतु है परि ब्रह्मकोंमिलि रह्योहै इति ॥ १७॥ दोहा मुक्तनद्वेषीविषयको पुनिलोलुपहैनाहिं ।। मनअशक्तनिजभोगमें यथाप्राप्तसुखमांहि॥१७॥ संस्कृत श्लोक समाधानासमाधानहिताहितविकल्पना ॥ शून्यचित्तोनजानाति कैवल्यमिवसंस्थितः॥१८ ॥ टीका - समाधानेति बहिःशून्यचित्तो ज्ञानी समाधानादिविविधाः कल्पनाः नजानात्युत्प्रेक्षते विदेहकैवल्यंप्राप्तइत्यर्थः ॥ १८॥ भाषाटीका - शून्यदृष्टिः जिनि यह समस्तविस्तार मिथ्याजानि मनषेंचिकरि एक सत्यब्रह्मविषें राष्यौहै सोपुरुष समाधानासमाधानहिताहितविकल्पना जावस्तुतें मनको समाधानकरि मानियतुहै अरुजातें असमाधानमानियतुहै जावस्तुतें हितकहीयतुहै जातें अहितकहीयतुहै इत्यादिकजे भेदाभेद संकल्पविकल्प तिनहै नजानाति एकोऊ कछु समुझैनाहीं कैवल्यंइवसंस्थितः मानों देहविषें हैएनाही ता प्रकार अनेक व्यवहार होहि परि कुछू नजाने तौऐसो पुरुष मुक्तहीजानहू इति॥१८॥ दोहा समाधानअसमा

धान हितअनहितसुखसार॥ ज्ञानीइनिकोंछांडिकें इक् कैवल्यविचार॥१८॥ संस्कृत· ॥ श्लोक· निर्म मोनिरहंकारोनकिंचिदितिनिश्चितः॥ अंतर्गलित· सर्वाशः कुर्वन्नपिकरोतिन॥१९॥ टीका· - निर्म· मइति अहंममाभिमानशून्यस्तथाधिष्ठान व्यतिरिक्तं· किंचिन्नसदितिनिश्चयवान् अतएव अंतर्गलित सर्वाशः अतएवकुर्वन्नपि नकरोति कर्तृत्वाभिमान रहितत्वादित्य र्थः॥ १९॥ भाषाटीका· - निर्ममः जाकेकौनहूवा तपर यहबुद्धिनाहीं कियहकछूमेरोहै· अरुनिरहंकारः यहबुद्धिनाहींकि यहमें यहओर काहेतें नकिंचित् इति· निश्चयी· भाईयहजोकछु विस्तार इंद्रिय मनोगोचर मो हि आदिदै करिहै सोजानियतुहै· सोसमस्तकछू हैयेना हीं·यहनिश्चै जाके हृदयविषैं स्थिरभयोहै· तातें याहीतें अंतर्गलित सर्वाशः जो कौनऊ वस्तुहैए नाहीं तौ आशा· कौन बातकीकरै तातें समस्त आशातें रहित भयोहै· ऐ सोपुरुष कुर्वन्नपिनलिप्यते· जोकदाचित अनेककर्म अ कर्मादिकऊकरै तौहूलिप्तनहोईइति ॥१९॥ दोहा ॥ निरहंकारीनिर्ममी· ऐसोनिश्चयजोय॥ आशातृ- ष्णामेटिकें करैनलेपनहोय॥१९॥ संस्कृत· ॥ श्लोकः मनःप्रकाशसंमोहस्वप्नजाड्यविवर्जितः ॥ दशांकामपिसंप्राप्तोभवेद्गलितमानसः॥ २०॥ ॥ ॥ ॥ इतितत्वज्ञस्वरूपविंशतिकम्॥२०॥ ॥ टीका· - मनइति· गलितसविशेषवृत्तिहीनं मानसं य स्यसज्ञानी कामपि अनिर्वाच्यां दशां संप्राप्तो भवेत्तद्देव द र्शयति· मनइतिमनः प्रकाशविवर्जितोतः सविशेष प्रका·

शाभावात्. तथासंमोहविवर्जितः प्रसन्नवर्णचित्तत्वात्. अतएवस्वप्नविवर्जितः जडीनसुषुप्त्यादिविवर्जित इत्यर्थः ॥२०॥ ॥ इतिश्रीमद्विश्वेश्वरविरचितायामष्टावक्रटीकायां तत्वस्वरूपविंशतिकं प्रकरणंसप्तदशंसमाप्तम्॥ ॥१७॥ भाषाटीका - कांअपिदशासंप्राप्तः भवेत्. कौनऊएक परम अपूर्वदशाको पाइकरि सदासुखमय महापुरुष वर्ततुहै. कैसोहै. मनः प्रकाश संमोहजाड्यस्वप्न विवर्जितः मनके प्रकारजे नानाविधिके संकल्पविकल्पादिक. वांछा अवांछातिनि विषें जो आसक्ति अरु उत्साह पराक्रम करि हीनता दीनता. जागिवो सोइवो. सुषुप्ति इत्यादिक समस्त व्यवहारनिकरि रहितहै. बहुरि कैसोहै. गलितमानसः जोमनसहित होईतो कछु व्यवहार जाने. याकोमन जहांतें उपज्यो हुतो. तहांई आपनोस्वरूप पाइकरि लीनभयो. तातें एसो भयो इत्यादि ॥२०॥ दोहा. मनप्रकाशसंमोहतैं जाड्यस्वप्नतेंदूर॥ दशाअपूरबपाइकै होतगलितमनपूर॥ २०॥ ॥ श्रीधरसुंदरतारस जाकेहियेसुज्ञान॥ जैसीअग्निधूमविन सोभितनतेजनिधान॥ १॥ ॥ ॥ इतिश्रीअष्टावक्रभाषाटीकातांकोसप्तदशोपदेश संपूर्णभयो॥ १७॥ ॥ ॥ ॥

## अथ अष्टादशोपदेश प्रारंभः

श्लोक. - तत्वाभिज्ञेफलीभूतसामस्त्येवप्रधानता॥ व्याख्यातुवर्ण्यतेशांतिः शतश्लोकैः पुनः स्फुटम्॥ १॥ संस्कृत. तत्रतावच्छांतेः प्रधानतेति ख्यापयितुं फलीभूतांशांतिं वर्णयितुकामशांतिशालिनं नमस्करोति॥ १॥ श्लोक. यस्यबोधोदयेतावत्स्वप्नव-

द्भवतिभ्रमः ॥ तस्मैस्रुखैकरूपायनमःशांतायतेज
से॥१॥ टीका - यस्येति बोधोदये सति तावत्त
त्क्षणमेव प्रपंचभ्रमः स्वप्नवत्तुच्छोयस्यज्ञातोभवतित
स्मै शाताय निवृत्तिसंकल्पविकल्पाय अतएवस्रुखैकरू
पाय दुःखातीताय स्रुखस्वभावाय अतएव तेजसेस्वप्रका
शायविदुषेनमः॥१॥ भाषाटीका नस्मैनमःता
प्रभुकों निरंतर नमस्कार कैसोप्रभु तेजसे परम प्रकाशस्व
रूपहै कैसोप्रकाशः शांताय शीतल तप्त जडतादिकनि
करि रहित परमशीतल स्रुखस्वरूपहै बहुरि कैसोहै स्रु
खैकरूपाय केवल स्रुख स्वरूप एकही है और कछूनाहीं
अरु अक्षय दिन दिन अतिउत्तम बहुरिकैसोहै यस्य बो
धोदये जाप्रभुको ज्ञान हृदयविषें आवत संते भ्रमः ताव
त्स्वप्नवद्भवति यहजो समस्तविस्तार सो योंजान्यो परतुहै
ज्यों स्वप्नविषें नाना प्रकारके स्रुखदुःख व्यवहार करते जा
गिपरिये अरु समस्तमिथ्याजानिये ममता अहंकार सम
स्तनिवर्त होहिंत्यों तातें ऐसे प्रभुकों नमस्कार इत्यादि ॥१॥
दोहा बोधउदयके होनही भ्रमसब स्वप्नसमान ॥न
मस्कारताप्रभुप्रती स्रुखइकतेजप्रधान ॥१॥ सं
स्कृत ननुधनिनोपिस्रुखिनो दृश्यंते कथंशांतसंकल्प
एव स्रुखैकरूप इत्याशंक्याह ॥२॥ श्लोक अर्जयि
त्वाखिलानर्थान्भोगानाप्नोति पुष्कलान् ॥ नहि
सर्वपरित्यागमंतरेणस्रुखीभवेत् ॥२॥ टीका
अर्जयित्वेति अखिलानर्थान् धनधान्यकांतादीनर्ज
यित्वा पुष्कलान् बहुविधान्भोगानेवाप्नोति नतुस्रुखैक
रूपस्तत्क्षणे दुःखभागित्वात् सर्वपरित्यागमंतरेण सर्वसं

कल्पविकल्पत्यागविना सुखी सुखैकरूपोनहि भवेन्नैव· स्यात्· संकल्पविकल्पयोस्तत्यागस्तुच्छ तज्ज्ञानमेव त्यागमात्रस्ययथावंध्यापुत्रेतुतुच्छत्वज्ञानमेवत्याग असतः त्यागासंभवात् ॥२॥ भाषाटीका· – अखिलान्धर्मान् अर्जयित्वा· जो कदाचित् जहांलों धर्महै तहांलों समस्तकरैतो अखिलान् अर्थान् प्राप्नोति· तिनिकोफलसंपत्ति· पावैतौ· पुष्कलान्भोगानाप्नोति· तिनि बहुत भोगनिकों· प्राप्त होइ· तदनंतर भोगऊक्षीण होंही· तब त्यौंको त्यौंही ब्रह्माकेलोकतें शेषदेवलोकपर्यंत पुण्यपापादिकनिकरि· भ्रमते रहैं· एकपग मार्ग कटैनाहीं· तातें सर्व परित्यागं· अंतरेण धर्म अर्थ· काम मोक्ष इत्यादिक समस्त वस्तुकोजोपरित्याग ताहीकीयेबिनुहि निश्चयकरि सुखीनभवेत्· कोऊकदाचित् सुखकों नपावै तातें समस्तकोत्यागकरि सुखरूपहो· इति ॥२॥ दोहा· सबअर्थनकूंअर्जिकै प्रापति भोगअनेक॥ मनदुविध्यामेटेंबिना नहिसुख रूपविवेक ॥२॥ संस्कृत इदमेवरूपकालंकारेण विशदयति ॥३॥ श्लोक· कर्तव्यदुःखमार्तंडज्वालादग्धांतरात्मनः॥ कुतः प्रशमपीयूषधारासारमृते सुखम् ॥३॥ टीका· – कर्तव्येति कर्तव्यानि यानिकर्माणि तज्जनितानि दुःखान्येव मार्तंडज्वाला सूर्यतापः तेनदग्धांतरात्मा मनोयस्यतस्य संकल्पप्रशमामृतधारालक्षणसारंविना सुखं कुतः स्यात् ॥३॥ भाषाटीका·– कर्तव्यदुःखमार्तंडज्वालादग्धांतरात्मनः॥ नानाप्रकारके· जे कर्म तिनितें उपजते हैंजे नाना प्रकारकेदुःसह दुःख तेई भयोजो ग्रीष्मऋतुके सूर्यकी ज्वाला तिनिकरि दग्धकर्यो

हे हृदय जाको नाप्राणीकैं प्रशमपीयूषधारा सारं त्वते रू खंकुतः समस्त कर्तव्यतें मनवचन कर्मकरि निवृत्तहोनोसो ईभयो जोअमृतधाराकी अखंडवर्षा नाहिविनु कदाचित एक निमिषमात्र रूख कहूं ताही। तातें मनवचन कर्म करि कदाचित कौनहू कर्मविषें मति प्राप्त होहि इति ॥३॥ ॥
दोहा सबअर्थनकूं अर्जिके प्रापनि भोगअनेक॥ मनदुबिध्यामेटेविना नहिरूखरूपविवेक॥३॥ संस्कृत संकल्पप्रशमस्यामृतत्वं संसाररूपविषनिवर्तकत्वादित्याशयेनाह ॥४॥ श्लोक भवोयंभावनामात्रोनकिंचित्परमार्थतः॥ नास्त्यभावस्वभावानांभावाभावविभाविनाम्॥४॥ टीका - भवोयमिति अयंभवः भावनामात्रः संकल्पमात्रप्रभवः परमार्थतः आत्मव्यतिरिक्तं किंचिन्नास्ति परमार्थतस्त्वात्मैव नन्वभावरूपोपि प्रपंचः कालादिवशाद्भावस्वभावइत्याशंक्याह नास्तीति भावाभावेषु विभाविनां स्थितानां स्वभावानामभावोनास्ति नत्युष्णस्वभावोवन्हिः कदाचिदपिशीतलभावोदृष्टः तथाच मनोराज्यवद्भावनामात्रसिद्धः सन्स्वभावः प्रपंचोभावनानिवृत्तो निवर्तते इति संकल्पप्रशमनं संसारविषतापापगमादात्मामृतप्राप्तिहेत्वमृतमितिभावः ॥४॥ भाषाटीका - अयंभवः यहजो संसार सोभावनामात्रः मनकेजे संकल्पविकल्प भेदाभेद नानाप्रकारके चिंतवन तिनहीतें है। परमार्थतः नकिंचित् विवेकतें साचो कछुहैएनाहीं। मिथ्याहै। परि स्वभावानां अभावनास्ति। मनके संकल्पविकल्पनिको कछु पारनाहीं। कदाचित तृप्तिमानि निवर्ति होहिनाहीं। अरुहैकैसे भावाभाव

विभावानां जन्ममरण सुख दुःखादि कनि के कारणहारे हैं इनके संगपरि कबहू छूटेनाहीं इत्यर्थः॥४॥ दोहा वहिभव भावनमात्रहै आत्मज्ञाननैंनाहि॥ जन्ममरणसु खदुःखसुभाव तिन्हैंअभावहिकाहि॥४॥ संस्कृत: ननुसंकल्पोपरममात्रेण कथमात्मामृत प्राप्तिरित्याशंक्यतस्यनित्यप्राप्तत्वमाह॥५॥ श्लोकः नदूरं नचसंकोचाल्लब्धमेवात्मनः पदम्॥ निर्विकल्पंनिरायासं निर्विकारंनिरंजनम्॥५॥ टीका - नदूरमिति आत्मनःपदस्वरूपंदूरं नास्ति नापिसंकोचाद्वर्तते परिच्छिन्नंनास्तिपरिपूर्णत्वात् अतएवात्मनःपदंनित्यं लब्धं प्राप्तमेवास्तिसंकल्पवशात्पुनरप्राप्तमिवाविद्वांसो मन्यंते कंठगतचामीकरवत् कीदृशंपदं निर्विकल्पं विकल्पातीतं विकल्पाभावगम्यंवा तथानिरायासं आयासातीतं तदभावगम्यंवा निर्विकारं विकारातीतं निरंजनं उपाधिमलशून्यं॥५॥ भाषाटीका - आत्मनःपदंलब्धमें आत्मास्वरूपकों स्थलपायोपरिदूरंन यौंनाहीजोकहू दूरिपायो होइ अरु नचसंकोचनात् नतौनिकटहीपायोंतौं पायो क्यों करि अरु कैसो स्वरूप निर्विकल्प भेदाभेद समस्त द्वंद्वनिकरि रहितहै तातें जब भेदाभेद समस्त द्वंद्वनितें निवर्तभये तब पायो बहुरि कैसोहै सोस्वरूप निर्विकार पुण्यपाप सुख दुःख काम क्रोध लोभ मोह मद मत्सर इत्यादिकजे समस्त विकारि तिनिकरि रहितहै तातें जब इनिकरि रहितभयो तबपायो बहुरिकैसोहै निरंजन जहांलों कछु मनबुद्धि इंद्रिय गोचर सामग्रीहै ताकरि रहितहै तातें जब समस्त इंद्रिय मनोगोचर सामग्रीमि

थ्याजानि करी हृदयतें दूरिकरि त्रिगुणतें रहित भये तबपा
यो॰ तातें यौंहीं होंहि इत्यर्थः॥५॥ दोहा॰ नहिंदूरनसं
कोचतें पदआतमकोलाभ॥ निरायासनिर्विकल्पना वो
हिनिरंजननाभ॥५॥ संस्कृत॰ कथंतर्हितत्वज्ञा
नेनतत्प्राप्तिव्यवहारः शास्त्रकारणमित्याशंक्य भ्रांतिनाश
मात्रादेवेत्याह॥६॥ श्लोक॰ व्यामोहमात्रविरतौ
स्वरूपादानमात्रतः॥ वीतशोकाविराजंते निरावरण
दृष्टयः॥६॥ टीका- व्यामोहेति ज्ञानेननिरावर
णदृष्टयः अविद्यानावृतदृष्टयः व्यामोहमात्रस्यप्रपंच-
भ्रांतिमात्रस्य विरतौ सत्यांस्वरूपादानमात्रतः आत्मवि
श्रांति मात्र तोचीतशोकाविराजंते सर्वदास्वभावेनैव पूर्णा
द्वितीयतयाप्रकाशंत इत्यर्थः॥६॥ भाषाटीका॰-
व्यामोहमात्रविरतौ॰ केवल जब आपनेही स्वरूपकों स-
मुझत संते औरनकछू ग्रह्यो नकछू छोड्यो॰ नकछू क-
र्यो नकरायो॰ नकहूं पायो॰ नकहूं आयो नगयो एतेनहीं
मात्र वीतशोकाविराजंते॰ समस्तशोक संतापादिकनितें॰
निवर्त्त व्हैकरि महापुरुष शोभतहैं॰ अक्षय सुख स्वरू
प भयोहै॰ बहुरि कैसेहैं निरावरणदृष्टयः जिनकी दृष्टि
आवरण नाही॰ तीनहू लोकनिकों देषतहैंज्यों आपने आं
खनिकों आगेकी वस्तु देषीये त्योंतो आंखितोउनके हू
य अरु इतनेई बडे परितीन्यो लोक क्योंकरि देषे॰ तोयो
नाहीदेष॰ अब जेकोउ सिद्ध्यादिकनिके बलतें देषतहैं ते
सिद्धि और झूठी॰ अरुजोकछू देषे सोऊ सकल झूठो॰ अ
रु देषनवाले जे सिद्ध तेऊ झूठे॰ तातें एसाधुयों देषै॰ ज्यों आ
पने निकट एक अद्वैत ब्रह्मविषे और कछू नदेषै॰ त्यौंही

तीनिहू लोकविषैं एककेवल ब्रह्म देषै. नेत्रनिकी मायाकी दृष्टि दूरिकरि ज्ञानदृष्टि देषै इति ॥६॥ दोहा. समुऊतसंतैस्वरूपकों नहिंकछुलेएनदेए॥ वीतशोकशोभितसदा निरावरणदृष्टेए ॥६॥ संस्कृत. आत्मज्ञानरहस्यमाह. समस्तमितिस्पष्टार्थमिदम्॥ ७॥ ॥
श्लोक. समस्तं कल्पनामात्रमात्मामुक्तः सनातनः॥ इतिविज्ञायधीरोहि किमभ्यसति बालवत्॥ ७॥ टीका. - समस्तं कल्पनामात्रमिति॥ ७॥ ॥
भाषाटीका. - समस्तंकल्पनामात्रं. यहजो कछु नानाप्रकारको संसार कहीयतुहै सोसकल आपनेही मनकों भेदतें है. परिहैंकछुनाहीं. एक केवल दृष्टिहीको फेरहै. आत्मामुक्तः पुण्यपाप सुखदुःख बंधमोक्ष इत्यादिक समस्त मनकरि मानिलीयेहैं कछु हैयेनाहीं. आत्मा एकई अद्वैतहैं बांधनिहारो औरदूजोकौन अरु सनातनः समस्तको कारणहै. ज्यौं घटगृहादिकनिको कारण भूमि त्यौं तोधीरः परमविवेकीजो पुरुषसो. इतिविज्ञाय यों. जानिकरि हिनिश्चयकरि किं अभ्यस्यति. कौनवस्तुको. त्यागनकरै. सो कोनवस्तु. जाकी स्पृहाकरैतौ. जो सबको. त्यागकरैतौ. यहतो ज्ञान इंद्रिय. कर्मेंद्रियनिकरि बहुत कर्मकरितें देषीये. तौ यहसुन. बालवत्. ज्यौं बालक सुवर्णमोती आदिक अरु मृत्तिका अग्नि पाषाणादिक. पुण्यपापादिक मानापमानादिक. मित्रामित्र कृत्याकृत्य सत्यासत्य. संकल्प विकल्पादिक कछू समुकैनाहीं. ज्यौं आइपरैजानै. नाहींकि यहमैं करयौकि यह करणीयहै. त्यौंही यहइति ॥ ७॥ दोहा. मुक्तरूपआतमसदा अ

हसबकल्पनमात्र ॥ यौंसमुझतसोइधीरहै दानत्यागन-हियात्र ॥ ७॥ संस्कृतः ज्ञानस्यनिदानभूतंतत्त्वं पदार्थैक्यज्ञानमाह ॥ ८॥ श्लोकः आत्माब्रह्मे तिनिश्चित्यभावाभावौचकल्पितौ ॥ निष्कामःकिं विजानाति किंब्रूतेचकरोतिकिम् ॥ ८॥ टीका- आत्मेति आत्मात्वंत्वंपदार्थः ब्रह्मतत्पदार्थाभिन्नइति निश्चित्य धिष्ठानसाक्षात्काराच्चभावाभावौ घटादि तदभावौ कल्पिताविति निश्चित्य तथाच सर्वस्य तुच्छत्वानुसंधाना त्कामहेत्वविद्याविलयाच्च निःकामःसन्विशिष्टतया जानाति किंब्रूते किंच कार्यंकरोति कर्तृत्वाभिमान रहितत्वात् ज्ञातापिनवक्तापि नक्रियाकर्तानेत्यर्थः ॥ ८॥ भाषाटीका- आत्माब्रह्म भाईयहजो प्रकृति विषें स्थित पुरुष सोतो ब्रह्मस्वरूपईहै दूजोनाहीं यहएक अद्वैत अजन्मा अविनाशी अखंडित अनिच्छ इत्यादि भावाभावौ चकल्पितौ जन्ममरण सुख दुःखादिक केवल आपनेही मनके भ्रमकरि स्थापि लीयेहैं परिहैकछु नाहीं इति संकल्प मनवचन कर्मकरि जाकै यहज्ञानस्थिर भयो याहीतें निःकामः वांछाअंगिकार कौन वस्तुकौ करै ऐसोपुरुषकिं विजानाति जो नानाप्रकारके संसार व्यवहारनिहूमें रहैतो हूं कहा कछुजानै अरु किंब्रूते जो आपहूते अनेक भांतिके वचनव्हैहैं तोहू कहायो जानैंकिमें काहूसौं कह्यौं कि कहतुहौं अरु करोतिकिं जो अनेक कर्महुकरै तोहू कहा जानै किमें कछु कर्यौकि करतुहौं वाकैतो हैतभावई दूरि भयो कर्मानिकिं करनिहार इंद्रिय देहादिकतेई समस्त नाहींकरिजानै तौ और नानात्व कर्तृत्व कहा जानै तातें यह

अकर्त्ता ब्रह्मरूपहें इति ॥ ८॥     दोहा·     एकहिआ
तमब्रह्महै कल्पितभावअभाव॥ क्हैनिकामकहाजानिहै
बोलणकरणउपाव॥ ८॥     संस्कृत·     सर्वमात्मेति
ज्ञानंसर्वकल्पनानिवर्तकमित्याह॥ ९॥     श्लोक·     अ
यंसोहमयंनाहमितिक्षीणाविकल्पना॥ सर्वमात्मे
तिनिश्चित्यतूष्णींभूतस्ययोगिनः॥ ९॥     टीका·
अयमिति सर्वमात्मेतिनिश्चित्य अनुभूयतूष्णींभूतस्य-
निवृत्तव्यापारस्यपुंसइतिविविधाः कल्पनाः क्षीणाभवंति
इतीतिकिं अहंसोहमिति· यएवाहं पूर्वदिने व्रतमकरवंसोहं
यजामिश्च यं देवदत्तो गच्छतिनाहं गच्छामीत्यादयः कल्पनाः
क्षीणाभवंतीत्यर्थः ॥ ९॥     भाषाटीका· - सर्वआत्मा
इतिनिश्चित्यतूष्णींभूतस्ययोगिनः॥· भाईयहजो कछुदिखा
रहे सोतो एकई अद्वैत आत्माहै· सो सोईयह और कछु-
दूजो नाहीं· यहनिश्चय जानिकरि स्थिरचित्त भयोहै· ऐसेपु
रुषके अयंसोहं अयंनाहं इतिविकल्पनाक्षीण· यहसो
में यह मैं नाहीं· यह और इत्यादिकजे अज्ञानकृत झूठेभे
द तेकहांतें रहै· समस्त कर्मउ करै· ताऊ कछु लियै नाहीं· ता-
तें एकआत्मा जानि भेदभ्रम दूरिकरु इति ॥ ९॥     दोहा
॥ यहिमेंहूं मैंनाहियहि     यौंविकल्पनाक्षीण॥ सबआ-
तममयजानिके     गुपचुपह्नैातप्रवीण॥ ९॥     संस्कृत·
निवृत्तसंकल्पस्यस्वरूपमाह॥ द्वाभ्यां॥ १०॥     श्लोक·
नविक्षेपोनचैकाग्र्यंनातिबोधोनमूढता॥ नसुखं
नचवादुःखमुपशांतस्ययोगिनः॥ १०॥ टीका·-
नविक्षेपइति उपशांतविकल्पस्ययोगिनः विक्षेपोव्यग्रतान
एकाग्र्यादिकमपिनेत्यर्थः ॥ १०॥     भाषाटीका·- उप-

शांतस्य योगिनः समीपहीविषे अनायासही आपनोस्व रूप पाइकरिअ द्वैत द्वैतकरिजो देहैविषें शांतस्वरूपभयो है ता महापुरुषके नविक्षेपः नतोचंचलचित्तता अरु नचए काग्र्यं नस्थिरश्चित्तता नास्तिबोधः नतो याके ज्ञान अरु अमूढता न अज्ञान नसुख नवाकेसुखं नचवा दुःखं नवाकेदुःखतो जो कदाचित कहेकि आत्मस्वरूपकों पायतें चंचलता मूर्खता दुःख इत्यादिकतो जान्यो दूरि भये यह युक्त है स्थिरचित्तता ज्ञानसुख इत्यादिकतो सर्वथा चहिये जाब्रह्मके वल श्रवण कीर्तन स्मरणादिकनितें इत्यादिक होतहै ताके पाएतें क्यों न होहि तो सुन देष इत्यादिक समस्त ब्रह्मके मार्गके हैं साधनविषें हूंते जब यह ज्ञानध्यानादिकनिक रिब्रह्मकों प्राप्तभयो तब एक सुख स्वरूप ज्ञानरूपध्यान स्वरूप अक्षय स्थिरस्वरूपई भयो द्वैतभावगयो इत्यादि ॥१०॥ दोहा जाकोमनउपशांतभयो स्थिर चंचलदोउनाहिं॥ नहींबोधनहिमूढता नहिसुखनहिंदुःखमांहि॥१०॥ संस्कृत श्लोक स्वाराज्ये भैक्ष्य वृत्तौच लाभालाभेजनेवने॥ निर्विकल्पस्वभावस्यनविशेषोस्तियोगिनः॥११॥ टीका — स्वाराज्यइति स्वाराज्येस्वर्गराज्ये भैक्ष्यवृत्तौच प्रारब्ध वस्तुलाभे तदभावे जनेजनसमूहे विजने वनेच विशेषो योगिनो नास्ति कीदृशस्यनिर्विकल्पस्य विकल्परहितस्वभावस्येत्यर्थः ॥११॥ भाषाटीका — स्वाराज्ये त्रि भुवनकोजो चक्रवर्तीत्व भैक्ष्यवृत्तौवा भिक्षाविषें लोभ कर्म वसतें देहकों सुख धनादिकनिकी प्राप्तविषें अलाभे बहुरि सुख धनादिक नष्टभये एतीन्यो लोक हाथजो

रे आगे ठाढेहैं· अरु येजो कदाचित यहउ कछू आपनेच लिजाइ तउ कोऊ याकों जो तृणप्रायऊकरि नलेषै· दूजो वाजने· नानाप्रकारकेराजसी तामसी सात्विकी नारीनरादिक तिनिविषें चनें· निर्जन वनविषें· एकांतविषें निर्विकल्प स्वभावस्य भेदाभेद करि रहितजो आत्मा ताकी भावना करि युक्त जोयोगीश्वर ताके नविशेषोस्ति कछू लेशमात्रऊ भेदाभेद नाहीं· इत्यादि ॥ ११॥ दोहा स्वर्गराज्यमैं भीखमें लाभअलाभजुमांहि॥ जाकेमन कल्पनामिटी भेदाभेदनताहि॥ ११॥ संस्कृत· श्लोक· क्वधर्मः क्वचवाकामः क्वचार्थः क्वविवेकता॥ इदंकृतमिदंनेति द्वंद्वैर्मुक्तस्य योगिनः॥ १२॥ टीका· — क्वधर्मइति· इदंकृतमिदं नकृतामित्यादिद्वंद्वैर्मुक्तस्य योगिनः धर्मार्थकामाः विवेकतामोक्षोपाय भूतो विवेको नभवति तन्मूलभूतविद्या कामसंकल्पादीनां विनाशादित्यर्थः॥ १२॥ ॥ भाषाटीका· — इदंकृतंइदंच· भाइ यह वस्तु साची· यहवस्तुझूठि· यहभली यह अनभली· इति द्वंद्वैः इत्यादिकजे नानाप्रकारके अनंत द्वंद्व तिनि करि मुक्तस्य योगिनः मुक्तभयोहैजो योगीश्वर समस्त मिथ्याजानि एक सत्य ब्रह्मसों संयोग कर्योंहै· ऐसेपुरुषके क्वधर्म, धर्मसो कहा क्वचवाकामः विषयभोगादिकते कहा· क्वचअर्थः धनादिसंपत्तितें कहा· क्वविवेकिता· मोक्षकिं वा ज्ञान इत्यादिकते कहा· ज्यों लगि द्वैत भावहै· तौंलगि इत्यादिक हैं· जब अद्वैत स्वरूप भयो तब एक सोईहै इत्यादि॥ १२॥ दोहा· द्वंद्वमुक्त महापुरुषकों करण अकृत दोउ व्यर्थ॥ कहांधर्म कहां कामहै· कहांविवेक करु अर्थ॥ १२॥

संस्कृत· कथंतर्हिजीवन्मुक्तस्य लोकेक्रियेत्याशं-
क्य जीवनादृष्टवशादेवेत्याह ॥१३॥ श्लोक कृत्यंकि
मपिनैवास्ति नकापिहृदिरंजना ॥ यथाजीवनमेवेह-
जीवन्मुक्तस्ययोगिनः॥ १३॥ टीका· - कृत्यमिति
जीवन्मुक्तस्ययोगिनः संकल्पावशात्किमपि कृत्यंनास्तितथा
हृदिमनसि कापिरंजनाकोपिअनुरागोनास्तितद्धेतुभूताविद्याया
अभावात् तथापिअस्यकृत्यंयथाजीवनंजीवनादृ
ष्टमनतिक्रम्य भवतीत्यर्थः ॥१३॥ भाषाटीका· - जी
वन्मुक्तस्ययोगिनः देहविषैवर्ततसंते जोईश्वरकोमिलिरह्यो
है· आगेदेहैपाइवेतेंरह्योदै ताके कृत्यंकिमपिनैवास्ति यों
नाहींकि भाई यहकछू मोहींकरवेंहै अरु नकापि हृदिवास
ना नकोनऊ हृदयविषै वांछा अवांछानों देहकों निर्वाह-
क्यौं करिहोई· यथाजीवनमेव· यादेहकों ज्योंही ज्यों पूर्व
संस्कारनें आइवनें त्यौंहीत्यौं वर्तावते संते आप करवम-
भयो· कछुदेह कृत जानेएनाहीं इति ॥ १३॥ दोहा·
जीवन्मुक्तमहापुरुषकों नहिंवांछानहि कृत्य ॥ यथालाभ
निजदेहतें वर्ततजीवनमृत्य॥ १३॥ संस्कृत· ॥
श्लोक कमोहः कचवाविश्वं कचध्यानंकमुक्तता
॥ सर्वसंकल्पसीमायांविश्रांतस्य महात्मनः॥ १४॥
टीका· - कमोहइति संकल्पसीमायां आत्मबुद्धौ वि-
श्रांतस्य मोहादिकं कभवति किंकारणमाश्रित्यभवति-
नकिमपिकारणमाश्रित्यभवति आत्मबुध्या कारणोप
मर्दादित्यर्थः ॥१४॥ भाषाटीका· महात्मनः म
हांतश्रेष्ठजे ईश्वर तिनिविषै है आत्मा मनजाको ऐसेपुरुष-
ताकेतो कमोहः आपनीदेह आदिदे धर्मअर्थ काम मो

क्ष इत्यादि ऐसी कोनवस्तु हीजापर थोरी योंमनकी आ·
सक्ति होइ किंतु एकनिमेषऊ मन कहूं नप्राप्त होई अरु
विश्वंवा क्वच· वाके संसारई काहेको अद्वैत भावविषें·
प्राप्तभयो· क्वचध्यानं कहांनाकेध्यान·जो मनमें कछू
जो होइ तोतातें मन षैंचिकरि ध्यानकरि ईश्वरसों लगा·
वै· जोएक ईश्वरई देष्यो द्वैतभाव दूरिही कर्‍यो तो ध्या·
नकहा· अरु क्वमुक्तता· मुक्तहैवेकी वात चर्चा वाकें कैसी
जोद्वैतभावई मिस्यो तोबंधनिहारो कौनतोहे कैसो· सोपु
रुष सर्वसंकल्पसीमायां· विश्रांतस्य धर्म अर्थ काम मो·
क्षादिक अनेकजे वांछा तिन समस्तकीसीमा मर्यादा नि·
वास ऐसे ईश्वर विषें विश्रामही प्राप्तभयोहै·समस्तसा
मग्री उद्यांदेषि न्यारीकछू नदेषी तातें कहांवांछै इति॥
१४॥ दोहा· आतमज्ञानीपुरुषकों सबसंकल्प
अमान॥ कहांमोहकहांविश्वहै कहांमुक्तकहांध्यान
॥२४॥ संस्कृत· श्लोक· येनविश्वमिदंदृ
ष्टंसनास्तीतिकरोतुवै॥ निर्वासनः किंकुरुते पश्य·
न्नपिनपश्यति॥ १५॥ टीका·- येनेति· येनइदं·
विश्वं घटपटादि दृष्टं सतदाहिनत्संस्कारः कदाचित् घटा
दिकं नास्तीति करोतुवै नास्तीतिजानातु पश्यन्नपि नप·
श्यति सनिर्वासनः सन् किंकुरुतेयद्विषयकः संस्कारो·
पिनास्ति तस्यकर्त्तु मशक्यत्वादित्यर्थः ॥१५॥ भा
षाटीका· - जाआत्मज्ञानि पुरुषकरि इदंदृष्टं विश्वं य
हजो कछु प्रत्यक्ष देषि वोऊ करीयतुहै संसार सोऊ सम
स्त नास्तिइतिज्ञानं नाहीकरि जान्योंकि कछु हैयेनाही
ऐसोपुरुष वैसर्वथाकरि करोतु· अनेक कर्म करौं है कैसो

निर्वासनः नतोयौं जानेकिमें कछु कस्यो किमोह कछुक र्तव्य हैकियह कछु मोकों प्राप्तहोंहि कियहकछू दुःखदा रिद्रादि दूरिहोइतो ऐसोपुरुष किंकुरुते कहा वह कर्त्ता कहीयेहै कैसो पश्यन्नपिनपश्यति आपनी देहादिकऊ देषत संते जाके हूं यह बुद्धि नाहीं कियह कछुहै केवलए क अद्वैत अखंडीत अविनाशी आत्मादेषतुहै इति ॥ १५॥ दोहा नेहिकरिदेषीविश्वसबसोनहिन हिंसबकाज॥ देखतसंते नदेखहै निर्वासनासमाज॥ १५॥ संस्कृत श्लोक येनदृष्टपरंब्रह्म- सोहंब्रह्मेतिचिंतयेत्॥ किंचिंतयतिनिश्चिंतोद्वि तीयंयोनपश्यति॥१६॥ टीका - येनेति येन परंव्यतिरिक्तं ब्रह्म दृष्टं सअहंब्रह्मेतिचिंतयेत् यस्त्वद्वि तीयंनपश्यति सनिश्चिंतः सर्वचिंतारहितः सन् किंचिंत- यति नकिमपिचिंतयति अद्वितीयात्मानुभवशालिनिब्र- ह्मचिंतनमपिनास्तीत्यर्थः ॥१६॥ भाषाटीका - येन जापुरुषकरि दृष्टंपरंब्रह्मज्ञानं इंद्रियमनोगोचरं समस्तविस्तार ब्रह्म स्वरूप करि जान्यो है सो पुरुष अहंब्र- ह्म इतिचिंतयति ऐसो ब्रह्म सोमें कोऊ दूजो नाहीं या भांति जो विचारतु है सो निश्चिंतः समस्तचिंतवन करि रहित भयो कोनवस्तु चिंतवे द्वितीयंयोनपश्यति जोके वल आपुहीकों देषै दूजो देषैए नाहीं सोपुरुष किंचित् येन चिंतवे कोनवस्तु इति॥ १६॥ दोहा नहिक रदेष्योपारब्रह्म चिंतनसोहंब्रह्म॥ कहाचिंतवननिश्चिंत व्है द्वितीयनदीखतहम्म ॥१६॥ संस्कृत ॥ ज्ञानिनश्चित्तरोधोपिनास्तीत्याह ॥१७॥ श्लोक दृ

दृष्टोयेनात्मविक्षेपोनिरोधंकुरुतेत्वसौ ॥ उदारस्तुन विक्षिप्तः साध्याभावात्करोतिकिम् ॥ १७॥ टीका.- दृष्टइति येनात्मविक्षेपश्चित्तादिभ्रमोदृष्टः असौ पुरुषश्चित्तनिरोधं कुरुते विक्षेपपरिहारार्थं उदारः सर्वत्राद्वितीयात्मदर्शीतुविक्षिप्त एव नास्ति- सविक्षेप परिहार लक्षणस्य साध्यस्याभावात् किंकुरुते कथं निरोधं कुरुत इत्यर्थः ॥१७॥ भाषाटीका. जोकदाचित कहैकि, यहतो भक्तको उत्तमधर्म है- जोईश्वरकोचिंतवन करै- तुम यह कही तो भली- भरिवो बूझिवैतो सुनुयेन आत्मविक्षेपोदृष्टः जापुरुषकीर ब्रह्मको वियोग जान्यौहैकि यहमें संसार विस्तार वासना सकलतें परे- अतिदूरि परम दुर्लभ ब्रह्मजो ताकों पाइये तौं निर्भयताहोई- नाहींतो कहूं सुख निर्भय एकनिमेषऊ नाहीं- तातें सो कछूजतन करिये- जो संसारतें मन षेंचिकरि ईश्वरके विषे- लगाइयेंतो ऐसो निरोधं कुरुते- ऐसोपुरुष मनकों षेंचिषेंचि ईश्वर की भक्ति विषें तत्परहोई- उदारस्तु विक्षिप्तः जाकें द्वैतभाव हैयेनाहीं- अजन्मा अविनाशी अनंत अपार अनिच्छ- अखंडित एक आत्माई जान्यौ सोपुरुष कदाचित ब्रह्मतें दूजो होइएनाहीं सो साध्याभावात्किंकरोति- साध्य साधकके अभेदतें करैकहा ज्यो कोऊ विदेश होई अरु मार्गचलिकरि जाई- घरपहुंचे सुखी होई- जो घरही होइतौ कदाचित घरकी इच्छा करि मार्गको मनहू विषें न आनैतैसें संसारविदेशविषें ज्यौं लगि मार्गरूप भक्ति ताविषें प्रवर्तेतसंते ग्रहविश्रामस्वरूप ब्रह्म तिनिविषें प्राप्त होई- जब प्राप्त भयो तब कहाचिंतवे इति ॥ १७॥ दोहा- ॥

